होता है कि श्रवणेन्द्रिय वा चक्षुरिन्द्रिय के कार्य करते रहने पर भी यदि मन की स्थिति एकत्र न हो तो यथार्थ ज्ञान नहीं होता है। "भज्" धातु का अर्थ सेवा करना है और भाव प्रत्यय का अर्थ प्रधानभूता मानसी क्रिया होता है, इसी से प्रेम रूप मानसी सेवा भक्ति शब्द का अर्थ निष्पन्न होता है। और यही शब्द श्रवणादि नवविध भक्ति में पारिभाषिक है। श्रीमद्भागवत में प्रह्लाद का वाक्य है कि "श्रवण,(१) कीर्तन, स्मरण, पादसेवन, अर्चन, वन्दन, दास्य, सख्य और आत्मनिवेदन इन प्रकारों से मनुष्य के द्वारा विष्णु की जो भक्ति की जाती है, वह नवविधा भक्ति है।

अन्य लोग भक्ति शब्द का प्रयोग उपासना के अर्थ में करते है। नैयायिकों का कहना है कि "आराध्यरूप से जो ज्ञान होता है वही भक्ति है।

भगवान् कापिलदेव ने तो श्रवणादि नव प्रकारों को सात्विकादि भेद से त्रिविध कहा है। और फिर मिश्रित भेद से प्रत्येक त्रिक को तीन प्रकार का कहा है, अर्थात् तीनों के भेदों को गिनने से नव प्रकार होते हैं। और पुनः इन नवों के नव नव भेद किये जाँय तो ८१ भेद होते हैं। श्रीमद्भागवत में कहा है कि "भगवान् के प्रति जो अनिमित्ता (फल की आकाङ्क्षा से रहित) भक्ति हो तो वह सिद्धि से भी श्रेष्ठ है, क्योंकि वह मोह रूप आच्छादन को हटा देती है, जैसे ढँकी हुई अग्नि आच्छादन को जला देती है वैसे ही मोह रूपी आच्छादन को भक्ति हटा देती है।

वही नारदपञ्चरात्र और शाण्डिल्यसूत्रोक्त मानसीसेवारूप भक्ति उपर्युक्त प्रकारेण योग रूढ शब्द से विवक्षित है। अतएव श्रीमदाचार्यचरणों ने कहा है कि "भगवान् के चरणों में चित्त को लगा देना ही सेवा है, और वह सेवा मानसी कहलाती है। भक्ति का लक्षण इस प्रकार है—"भगवान् का भजन भक्ति है, वह ऐहिक और आमुष्मिक फल भोग की आशा को छोड़कर भगवान् में मन को लगाना है।" अर्थात् मन के द्वारा भगवान् की सेवा फलाकाङ्क्षा को छोड़कर करना ही भक्ति है।" "मन का स्थिर होना ही परम योग (भक्ति योग) है।" इत्यादि श्रुति पुराणादि के अनेक वचनों से सिद्ध होता है कि भक्तिमार्ग ही श्रीपूर्णपुरुषोत्तम की प्राप्ति का उत्तम साधन है। ऐसे भक्ति-

(१) श्रवणं कीर्तनं विष्णोः स्मरणं पादसेवनम्। अर्चनं वन्दनं दास्यं सख्यमात्मनिवेदनम्।

मार्ग में माहात्म्य ज्ञान को उत्पन्न करने वाला अनुकूल, कारणरूप से ( ब्रह्मवाद को ) कहा गया है ।

## माहात्म्य ज्ञान से भक्ति उत्पन्न होती है ।

महान् है आत्मा-शरीर जिसका वह महात्मा, अर्थात् ब्रह्म । बृहत् होने के कारण वह ब्रह्म कहा जाता है। महात्मा के भाव अर्थात् धर्म को माहात्म्य कहते हैं। और माहात्म्य का ज्ञान होना माहात्म्य ज्ञान कहा जाता है। अर्थात् महात्मा—बृहत् शरीर वाले ब्रह्म का महा-महिमज्ञान "माहात्म्यज्ञान" शब्द का अर्थ है। माहात्म्यज्ञानरूप ब्रह्मज्ञान भक्ति को उत्पन्न करनेवाला कारण है। "कारण के अभाव से कार्य का भी अभाव होजाता है" इस न्याय से भगवत्स्वरूप ही भक्ति का विषय होने के कारण भगवत्स्वरूप का ज्ञान होना आवश्यक है, भगवत्स्वरूप का ज्ञान न होने से भक्ति उत्पन्न ही नहीं हो सकेगी । अतः माहात्म्यज्ञान भक्ति को उत्पन्न करने के अनुकूल अर्थात् जनक है। अथवा यदि "आनुकूल्य" शब्द का अर्थ सहकारीभाव किया जाय तो समुच्चय अर्थ होगा । अर्थात् माहात्म्यज्ञान भक्ति को उत्पन्न करने वाला ( कारण रूप ) और सहकारी है ।

इस प्रकार भक्ति में भगवान् के माहात्म्य ज्ञान की आवश्यकता है और माहात्म्यज्ञान की प्रेम की दृढता के लिये आवश्यकता है। "माहात्म्यज्ञान" शब्द के भी दो विभाग है, पहिला "माहात्म्य" और दूसरा "ज्ञान"। उसमें "जिससे(१) जन्म आदि होते हैं" "जिससे(२) ये भूत उत्पन्न होते हैं" "ब्रह्म(३) सत्य, ज्ञान और अनन्त है" इत्यादि कार्यप्रतिपादक तथा स्वरूपप्रतिपादक वाक्यों से ज्ञात होता है कि जिसकी रचना की कल्पना मन भी नहीं कर सकता ऐसे जगत् का अनायास उत्पन्न करना, पालन करना, भङ्ग करना; संसार में लिप्त और अलिप्त रहना, भोक्तृत्व, अभोक्तृत्व, कर्तृत्व, अकर्तृत्व, "उसके(४) हाथ न होने पर भी ग्रहण करता है और पैर न होने पर भी दौड़ता है" इत्यादि विरुद्धधर्माश्रय से माहात्म्य की सिद्धि होती है। इससे सिद्ध होता है कि भक्ति और ज्ञान का उपजीव्य उपजीवक भाव वा कार्य कारण भाव सम्बन्ध है। अतः माहात्म्य ज्ञान में कारणीभूत आनुकूल्य—सहकारी भाव

( १ ) जन्माद्यस्य यतः । ( २ ) यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते ।
४ अपाणिपादो जवनो ग्रहीता ।

ब्रह्मज्ञान है ऐसा मानना उचित है । इस तरह का यह भक्ति मार्ग में "ब्रह्मवाद" है ।

## "ब्रह्मवाद" का स्वरूप

इस प्रकार का अश्रुत पूर्व "ब्रह्मवाद" क्या है ? उसमें क्या युक्ति है, प्रमाण क्या है, उसका स्वरूप क्या है यह सब श्रृङ्खलाबद्ध रूप से कहते हैं । "ब्रह्म एकही अद्वितीय (१)है ।" इस श्रुति में ब्रह्म को एक और अद्वितीय कहा है साथ ही उसमें एक निश्चयार्थक अव्यय का भी प्रयोग है । इसका स्वारस्य "स्वजातीय, विजातीय, स्वगत भेद वर्जित ब्रह्म है" इस प्रकार अर्थ करने से प्रकट हो जाता है । "एक" पद से सजातीय—जीव के भेद का निरास किया है, "ही" इस निश्चयार्थक अव्यय से विजातीय—जड़ के भेद का निरास है और "अद्वितीय" पद से स्वगत—अन्तर्यामी—के भेद का निरास है । "जो धर्म एक में होते हुए अनेक में अनुगत हो वह जाति है" इस जाति के लक्षण से "जीव" सजातीय हैं । क्योंकि जीव अनेक हैं उनमें चित्स्वरूपा जाति है । चित्त्व रूपेण जीव सजातीय हैं । मुण्डकोपनिषद् कहती है कि "जैसे (२)सुदीप्त अग्नि से विस्फुलिङ्ग—चिनगारियाँ उत्पन्न होती है वैसे ही ब्रह्म से सहस्रशः—असंख्य—सरूप जीव उत्पन्न होते हैं" यहां सरूप पद प्रयुक्त हुआ है, इससे समझना चाहिये कि जीव चेतनत्व—नित्यत्व—आदि धर्म से ब्रह्म का सजातीय है । जड विजातीय हैं, क्योंकि उसमें जडत्व और अनित्यत्वादि हैं । और अन्तर्यामियों का स्वगतत्व प्रकट सच्चिदानन्द रूप होने पर भी परिच्छिन्न, प्रतिनियतकार्यकर्तृत्वादि से ज्ञात होता है ।

## द्वैत और अद्वैत का उदाहरण ।

सजातीय द्वैत खण्ड-मुण्ड, गो व्यक्ति की भाँति है, विजातीय द्वैत घट-पट की तरह जानना चाहिये । पुष्प के साथ वृक्ष का अखण्ड सम्बन्ध होने पर भी वृक्ष में पुष्पत्व नहीं है इसी प्रकार स्वगत में प्रकट सच्चिदानन्दत्व होने पर भी परिच्छिन्नत्व और परिमितकार्यकर्तृत्वरूप से भेद है । इस प्रकार का भेद वा द्वैत का न होना अद्वैत है और वही चिद्रूप से जीव में, सद्रूप से जड में और प्रकटानंद रूप से अन्तर्यामी—स्वगत में इस प्रकार इन तीनों में अनुस्यूत होने के कारण अद्वितीयत्व ब्रह्म में विद्यमान है । अतएव श्रीमद्-

चार्यचरणों ने कहा है कि "ब्रह्म सजातीय, विजातीय, स्वगत द्वैत वर्जित है।"

## कार्यकारणरूप से अद्वैत।

इस प्रकार कारण दशा में स्थित ब्रह्म का अभेद प्रतिपादन करने वाली श्रुतियों को कह कर अब कार्य दशा में स्थित ब्रह्म का अभेद प्रतिपादन करने वाली श्रुतियों को कहते हैं "यह सब पुरुष (ब्रह्म) ही है (१)" यह श्रुति तैत्तिरीयोपनिषद् के सहस्रशीर्षानुवाक में पढ़ी गई है। इसके आगे "जो हो गया है और जो होगा (वह ब्रह्म ही है)(२)" कहा है इन दोनों श्रुतियों का अर्थ इस प्रकार है–पुरुष– पुरुषोत्तम, "उत्तम पुरुष अन्य है वही परमात्मा है(३)" इस वाक्य से पुरुषोत्तम अर्थ होता है। "यह सब भूत और भावी (वह ब्रह्म ही है(४)" इस श्रुति में भी भूत और भावी रूप से जिसका व्यवहार किया जाता है वह जगत् "यह" घटपटात्मक नाम और रूप से भिन्नतया परिदृश्यमान "सब" जगत् 'पुरुष' परमात्मा पूर्ण पुरुषोत्तम ही है। इसमें उपादान कारण रूप से पुरुषोत्तम ही अनुस्यूत होने से पुरुषोत्तम ही है, अन्य नहीं। क्योंकि "जिससे(५) इस जगत् के जन्मादि होते हैं" "जिससे(६) ये भूत उत्पन्न होते हैं" "वह [७]ब्रह्म ही इस (जगत्) का समवायिकारण है" इत्यादि श्रुति और सूत्र में [८]पाणिनीय सूत्र के अनुसार पञ्चमी विभक्ति समवायिकारण का ही निर्देश करती है। और यही बात व्याससूत्र प्रथमाध्याय प्रथम पाद तृतीय सूत्र के भाष्य में श्रीमदाचार्य चरणों ने प्रकट की है. इस लिये उसका विस्तृत विवेचन यहां करने की आवश्यकता नहीं है। छान्दोग्योपनिषत् के श्वेतकेतूपाख्यान में भी यही कहा है–"यह[९] सब 'ऐतदात्म्य' है" अर्थात् 'इस आत्मा से उत्पन्न हुआ' है। इसी उपाख्यान के प्रारम्भ में कहा है कि "मैं वह[१०]जानना चाहता हूँ कि जिससे अश्रुत श्रुत हो जाय।" इत्यादि से एक के विज्ञान से सब का विज्ञान होना प्रतिज्ञात है। यह एकही सर्व हो जाता है। जैसे सुवर्ण

---

(१) पुरुष एवेदꣳ सर्वम्। (२) यद्भूतं यच्च भाव्यम्।
(३) उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः परमात्मेत्युदाहृतः। (४) इदꣳ सर्वं यद्भूतं यच्च भाव्यम्।
(५) जन्माद्यस्य यतः। (६) यतो वा इमानि भूतानि जायन्ते।
(७) तत्तु समन्वयात्। (८) जनिकर्तुः प्रकृतिः। (९) ऐतदात्म्यमिदं सर्वम्।
... श्रुतं भवति।

के खण्ड और सुवर्ण के कार्य सब सुवर्ण ही है, सुवर्ण के ज्ञान से सब सुवर्णकार्यों का ज्ञान हो जाता है । इसीलिये "हे सौम्य ! [१]यह सब पहिले भी सत् ही था" यहां से आरम्भ करके निरूपण किया है । तदनन्तर सब जड भी तदात्मक ही हैं यह कहने के लिये ऐतदात्म्यमिदं इत्यादि कहा है । इस श्रुति का यह अर्थ है–इस आत्मा से यह सब आविर्भूत हुआ है । यहां भी पञ्चमी विभक्ति समवायिकारण को कहती है । अर्थात् इस आत्मा से मृत्तिका से घट की भाँति सद्रूप से यह जगत् हुआ । "हे सौम्य(१) ! यह सब पहिले सत् ही था" इस दृष्टान्त वाक्य में जड को तदात्मक कहने पर भी पुनः दृढ करने के लिये दार्ष्टान्तिक वाक्य में भी कहा है और इसके आगे विनाशित्वादि जडगत दोषों का परिहार करने के लिये "वह(२) सत्य है" यह कहा गया है । इसका अर्थ होता है "अनागन्तुक अनारोपित सत् ।" उसके आगे पूर्वोक्त जड जीव का सदात्मक होने में हेतु कहते हैं कि वह परमेश्वर आत्मा सबका स्वरूपभूत है । "वह सत्य है" वह पूर्वोक्त सत्य अर्थात् सर्व काल में रहने वाला है । इससे वैनाशिकमत, अर्धवैनाशिक मत, असत्व विनाशित्वमत, मायावाद आदि का निरास होता है । जैसे सुवर्ण कटक कुण्डलादि का कारण है वैसे ही ब्रह्मात्मक यह जगत् होने से वह भी ब्रह्म के सत्य होन से सत्य ही है ऐसा ज्ञापन कराया है । जड को तदात्मक होने के पश्चात जीव को भी तदात्मक कहने के लिये "तत्त्वमसि" वाक्य कहा है । इसका अर्थ होता है तत्त्व=वैसाही [ ऐतदात्म्य ] असि=तू है । अर्थात् जैसे ऐतदात्म्य [ इस आत्मा से उत्पन्न होने वाला ] जड है वैसे ही तू भी ऐतदात्म्य है । यहां "असि" इस क्रिया पद से ही मध्यम पुरुष के एक वचन का ज्ञान हो जाता है, फिर "त्वम्" पद की आवश्यकता नहीं है, अतः यहां "तत्त्वम्=तस्य भावः तत्त्वम्" ऐसा पद मानना उचित है ऐसा श्री पुरुषोत्तमजी ने आवरणभङ्ग में लिखा है । इसी लिये श्री हरिराय जी भी "तत्त्वमसि" श्रुति का सम्पूर्ण प्रपाठक की उपलक्षिका यह श्रुति है ऐसा कहते हैं । यह सब निबन्ध विद्वन्मण्डनादि ग्रन्थों में विस्तार पूर्वक कहा गया है ।

"वही(३) [ ब्रह्म ] यह सब जगत् है" इत्यादि श्रुति से पूर्वोक्तरीति

के अनुसार यह स्पष्ट ही ज्ञात होता है। और भी "हे सौम्य[१] ! यह प्रजा सन्मूल, सदायतन, सत्प्रतिष्ठान है, यह सब पहिले आत्मा [ ब्रह्म ] ही था, हे सौम्य ! पहिले सत् ही था, उसने स्वयं अपने को बनाया" इत्यादि श्रुतियों से भी ज्ञात होता है कि पहिले ब्रह्म प्रपञ्च रूपेण ब्रह्म ही है, क्योंकि पूर्व में उसके अतिरिक्त कोई है ही नहीं।

## जगत् क्यों उत्पन्न हुआ ?

"[२]उसने इच्छा की कि मैं बहुत हो जाऊँ" इत्यादि श्रुतियों से सिद्ध होता है जब उस आनन्दमय-आनन्दमात्रकरपादमुखोदरादि प्रभु को रमण करने की इच्छा हुई तब उसने इस जगत् को उत्पन्न किया ( जब कि सृष्टि के प्रारम्भ काल में ब्रह्म के अतिरिक्त अन्य कोई पदार्थ था ही नहीं तब जगत् का उपादान करण ब्रह्म के बिना अन्य क्या हो सकता है ? अर्थात् भगवान् स्वयं ही जगत् के रूप में प्रकट हुए। अतः ) सुवर्ण से जैसे कटककुण्डलादि बनते हैं वैसे ही ब्रह्म से यह जगत् बना। जगत् का आविर्भाव आनन्दमात्रकरपाद-मुखोदरादि विशिष्ट पूर्ण पुरुषोत्तम की क्रीडा अर्थात् रसादि के अनुरूप रमण आनन्दात्मक निज भक्तों के साथ तथा तदनुकूल तादृश आत्मीय पदार्थों के सह हैं। जगत् यदि ब्रह्मात्मक न हो तो भगवान् के रमण की सामग्री में तादृश स्वरूप और भक्तों में समानशील-व्यसनत्व का अभाव हो जाने से रमण का अनुभव न होगा अतः आनन्द रूप भगवान् की क्रीडा का उपकरण भी आनन्द रूप अर्थात् ब्रह्म रूप है। साथ ही क्रीडा आधार के विना नहीं होती है, अतः आधारत्वेन जड जीवात्मक सच्चिदंश से सत् ( सत्य ) रूप प्रपञ्च का आविर्भाव किया है। भगवान् ही प्रपञ्चरूप से आविर्भूत होकर सर्वजन को अपना अनुभव कराते हैं। प्रपञ्च ( जगत् ) भगवद्रूप होने के कारण उसका आविर्भाव होता है, न कि जन्म। क्योंकि वह नित्य और अपरिच्छिन्न है, अतः उसका नित्य और अपरिच्छिन्न तनु में ही प्राकट्य है। यह जो जगत् सकलजनों को परिदृश्यमान् होता है वह अन्य नहीं, पर भगवान् पूर्ण पुरुषोत्तम का ही आविर्भाव है, न कि अन्य का। क्योंकि "(३)यह सब पुरुष ( भगवान् ) ही है" इत्यादि पूर्वोक्त श्रुतियों का प्रमाण विद्यमान है। इस जड में भगवान्

---

( १ ) सन्मूलाः सौम्येमाः प्रजाः सदायतनाः सत्प्रतिष्ठानाः, सदेवसौम्येदमग्र आसीद्, स आ-

की ही इच्छा से सदंश प्रकट है तथा चित् और आनन्दांश तिरोहित है। सच्चिदंश जीव में प्रकट है और आनन्दांश तिरोहित है। जड और जीव का आविर्भाव क्रीडार्थ होने के कारण ही उनमें वे अंश प्रकट और अन्य तिरोहित हैं।

## जगत् और ब्रह्म का अभेद।

इस प्रकार काष्ठवह्निन्याय से आविर्भूत और अनाविर्भूत दोनों स्वरूप में ही "(१)सत्य, ज्ञान और अनन्तलक्षणलक्षित ब्रह्मरूप-सच्चिदानन्द स्वरूप वा भगवत्स्वरूप जगत् है ऐसा सिद्ध होता है।

सुवर्ण और कटक कुण्डलादि की तरह कार्य और कारण के एक होने से ब्रह्म अखण्ड अद्वैत है, यही श्रुतियों का तात्पर्य है। इस प्रकार श्रुतितात्पर्यरूप अखण्डाद्वैत यह ब्रह्मवाद है। अतः "यह(२) सब ब्रह्म ही है" इत्यादि श्रुतियों के अनुसार आचार्य चरण भी कहते हैं कि "यह(३) सब अखण्ड आनन्दमय श्रीकृष्ण रूप है, यही वाणी का निष्कर्ष है"

## क्या द्वैतापत्ति है ?

अब यहां शङ्का होती है कि कार्यकारणस्वरूप विलक्षण होने से तथा एक ही के दो रूप (ब्रह्म और जगत् अथवा ईश्वर और जीव) होने से अखण्ड अद्वैत न होकर द्वैत हो जायगा। इस शङ्का का निषेध करते हुए कहते हैं कि नहीं, "यहां(४) कुछ भी नाना (अनेक) नहीं है"। यह श्रुति वाक्य काठकोपनिषद् के द्वितीयाध्याय की प्रथम वल्ली में है। उसमें प्रथमाध्याय की पूर्व वल्ली में यम ने सब को नश्वर निरूपण किया है, यह सुन कर तथा सब पारमार्थिक नहीं है ऐसा जान कर शिष्य ने पारमार्थिक वर माँगा। अनन्तर द्वितीय वल्ली में शिष्य विरक्त है ऐसी परीक्षा करके निःश्रेयस् (मोक्ष) के हेतु केवल ब्रह्मविद्या की अभिलाषा वाला है यह बताने केलिये यम ने अभ्युदय और निःश्रेयस् का हेतु ऐसी विद्या और अविद्या का विभाग कहा, इसके पश्चात् उसी विद्या और अविद्या का फल कहने के लिये तृतीय वल्ली का आरम्भ होता है इस प्रकार सङ्क्षेप से प्रथमाध्याय का अर्थ होता है। इसके अनन्तर द्वितीयाध्याय में पूर्वोक्त विद्यादि प्रपञ्च को कहने के लिये प्रथम वल्ली का आरम्भ करते हैं। "अधिदैव अग्न्यादि

(१) सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म। (२) सर्वं खल्विदं ब्रह्म।

तथा अध्यात्म वागादि देवता स्थिति काल में प्रविष्ट होते हैं, अर्थात् उस हिरण्यगर्भरूप भगवान् की तदात्मता का उल्लङ्घन नहीं करते यानी उससे अलग नहीं रहते अर्थात् नाना नहीं हैं ऐसे देवतारूप अधिदैव और अध्यात्म को जो देखता है, वही निश्चय रूप से इस प्रकरणोक्त ब्रह्म को देखता है। यहां उपक्रम और उपसंहार में जीव और ईश की एकता कही है। उसके मध्य में जड की भी एकता बताई है। इस प्रकार उसके नानात्व–अनेकत्व का दर्शन न होने से जो नानात्व दर्शन होता है वह भ्रान्ति है यह सूचन करने के लिये कहते हैं कि "जो यहां है वह सर्वत्र है, और जो सर्वत्र है वही यहां है" अर्थात जीवोपाधि में तथा ईश्वरोपाधि में अनुप्रविष्ट वह ब्रह्म ही है" उपाधिकृत भेद मिथ्या है यह निन्दा के रूप में कहते हैं वह मृत्यु से ( काल से ) मृत्यु को प्राप्त होता है, जो यहां नाना—अनेक की भाँति देखता है। (इव) भाँति शब्द यहां चिद्रूप के ऐक्य का अविरोध सूचन करता है, क्योंकि चिद्रूप से ऐक्य है ही। यहां व्यतिहारोक्ति ऐक्य-अद्वैत-को दृढ करने के लिये तथा भेद विद्या का निवर्तक और अविद्या का कार्य होने से वह मिथ्या है। अतः कहते हैं कि "इसको(१) मन से ही प्राप्त करना चाहिए, यहां नाना-अनेक-कुछ भी नहीं है" मन से यानी आचार्य और आगमोपदिष्ट एकाग्रता से उसको प्राप्त करना चाहिये। बीच में 'ही' यह निश्चयार्थक अव्यय है, उससे ज्ञात होता है कि चक्षुरादि भेदग्राहक इन्द्रियों का निरास है। 'प्राप्त करना चाहिये' इसका अर्थ होता है 'जानना चाहिये'। अर्थात् भेदग्राहि चक्षुरादि इन्द्रियों से वह नहीं जाना जाता' परन्तु मन से ही वह जाना जाता है। यह सब कठवल्ली भाष्य में विस्तृत रूप से वर्णित है। पूर्वोक्त ( प्रथमाध्यायोक्त ) अभेद बोधक श्रुतिवाक्यों के आगे की श्रुति में वैलक्षण्य होने पर भी वहां द्वैतत्व का निषेध होने से द्वैतापत्ति नहीं है। सुवर्ण और कटककुण्डलादि में वैलक्षण्य होने पर भी वस्तुतः द्वैत का अभाव ही है। अत एव श्रुति भी वैसा ही अभेद कहती है-"तप–ज्ञान से पूर्व उत्पन्न, और उदक से भी पूर्व उत्पन्न प्राणिमात्र के हृदयाकाश में प्रवेश करके [ पञ्चमहा ] भूतों के साथ वर्तमान ऐसा जो कुछ [ हिरण्य गर्भ रूप तेज ] कोई देखता है वही यह ब्रह्म है।" इसी प्रकार "वही यह है" "कोई धीर–बुद्धिमान् मनुष्य मोक्ष की इच्छा करता

हुआ सर्व इन्द्रियों को अन्तर्मुख करके इन्द्रियों से उलटा गमन करने वाले आत्मा को देखता है" "कोई अविद्वान् यदि सत्य को मिथ्या मान कर दो छिद्रों में से एक ही ज्योति की भिन्न भिन्न दिखाई देने वाली किरणों की भाँति अनेक कहता है, तो वह योग्य नहीं है।" "जैसे सुवर्ण को कटक कुण्डलादि के नाम से व्यवहारदशा में पुकारते हैं वैसे ही अधोक्षज भगवान् भी अनेक प्रकार की वाणी से लौकिक और वैदिकों के द्वारा पुकारा जाता है।" इत्यादि अनेक वाक्यों से अभेद का प्रतिपादन किया गया है । ऐसे अद्वय ब्रह्म के प्रपञ्च रूप में भी सच्चिदानन्द रूप-जड जीवान्तर्यामी रूप में–नानात्व–अनेकत्व नहीं है। किन्तु जिनको ब्रह्मज्ञान नहीं है उनको अविद्या से–मायाशक्ति से नानात्व दीखता है। "जब तक गुणों में विषयता है तब तक आत्मा का नानात्व प्रतीत होता है, किन्तु स्वप्न के पश्चात् प्रबुद्ध होने पर स्वाप्निक ज्ञान की भाँति नानात्व की भी निवृत्ति होती है। अतः अविद्या से भासमान भेद मिथ्या होने के कारण विलक्षणता नहीं है, किन्तु एकरूप ही है । अत एव यह सिद्ध होता है कि ब्रह्म एकरूप होने के कारण उपनिषद् में (१)एक के ज्ञान से सब का ज्ञान होना कहा गया है, एवं वाचारम्भण श्रुति से भी प्रपञ्च का समवायि कारण ब्रह्म ही है।

## वाचारम्भण श्रुति का स्वारस्य ।

"वाचारम्भणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येव सत्यम्" ( छां० ६।१।१। )

वाणी से कारण का जो आरम्भ ( उच्चार ) होता है वह नामधेय है, कारण ही तत्तत्पदार्थ और क्रिया की सिद्धि के अर्थ तत्तन्नाम से व्यवहृत होता है। अतः कारण से कार्य अभिन्न ही है यह सिद्ध हुआ। घटादि नाम मृत्तिका के विकार का ही है, अतः मृत्तिका ( कारण ) के ज्ञान से घटादि ( कार्य ) का भी ज्ञान हो जाता है। इसीलिये उपर्युक्त श्रुति में "मृत्तिकेत्येव सत्यम्" कहा है।

अत एव भगवान् वेदव्यासजी कार्यबोधक श्रुति में युक्ति के विरोध का परिहार करके कार्य बोधक वाक्यान्तर में श्रुतिविरोध का परिहार करने केलिये "तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः" (२।१।१४) सूत्र कहते हैं। वाचारम्भण आदि वाक्य में कार्य को कारण से अनन्य–अभिन्न कहा है न कि मिथ्या। सूत्र में आदि पद उपन्यस्त

है, वह उपर्युक्त श्रुति में पठित 'इति' 'नामधेय' तथा पूर्वोक्त 'हे सौम्य ! पहिले यह ( जगत् ) सत् ही था' इत्यादि वाक्यों का सङ्ग्राहक है ।

## मतान्तरनिराकरण ।

"तदनन्यत्वमारम्भणशब्दादिभ्यः" श्रीरामानुजाचार्यजी एवं भास्कराचार्यजी का मत है कि यह सूत्र भेदवाद का निराकरण करने के लिये हैं, और उसमें आनुषङ्गिक रूप से मायावाद का भी निराकरण किया गया है । किन्तु इस मत का निराकरण आचार्यचरणों ने अणुभाष्य में तथा श्रीपुरुषोत्तमजी ने भाष्यप्रकाश में विशदरूपेण किया है । भेदवाद का निराकरण तो पहिले ही २-१-११ (१)सूत्र में किया है । तथा प्रकृतिवाद का भी निरास पूर्व में ही १-४-२३ (२)सूत्र में कर दिया है । विस्तार के भय से उनका विवेचन यहाँ नहीं किया है ।

## नानात्वनिराकरण ।

घट-सकोरा, पट-पगड़ी-साड़ी इत्यादि अनेक पदार्थ हैं, इन सब का एक रूपेण ज्ञान किस प्रकार होगा ?

इस प्रश्न का उत्तर दृष्टान्त सहित इस प्रकार है—जैसे बालकों के मनोरञ्जनार्थ शर्करा ( चीनी ) के कङ्कणादि आभरण, घर, हाथी, घोड़ा आदि भिन्न भिन्न पदार्थ बनाते हैं और वे अनेक प्रतीत होते हैं,तथापि वे सब शर्करा ( चीनी ) के रूप में एकही हैं-शर्करा रूप वस्तु नाना-अनेक नहीं है । वैसे ही कार्यकारणभावरूप से इस जगत् में भी नानात्व नहीं है । क्योंकि ब्रह्म सर्वरूप होने पर भी उसमें नानात्व की प्रतीति नहीं होती है । जिनको ब्रह्म ज्ञान हो गया है उनको ब्रह्म स्वरूप मात्र दृष्टि होने से नानात्व की प्रतीति नहीं होती है । किन्तु जिनको ब्रह्म ज्ञान नहीं हुआ है उनको अविद्या से माया शक्ति से नानात्व की प्रतीति होती है । क्योंकि उनकी दृष्टि तात्पर्यान्त विचार के अभाव में असम्मत है । अर्थात् वास्तविक दृष्टि के अभाव से एक स्वरूप का ज्ञान न होने के कारण नानात्व प्रतीत होता है, वस्तु में एक रूपता का अभाव अर्थात् नानात्व नहीं है । पूर्वोक्त ( बालक और चीनी के खिलौने के ) दृष्टान्त से सिद्ध होता है कि बालकों

(१) तर्काप्रतिष्ठानादप्यन्यथानुमेयमिति चेदेवमप्यविमोक्षप्रसङ्गः ।

( यथार्थज्ञानशून्य जनों ) की दृष्टि तात्पर्यज्ञान और विचार से शून्य होने से असम्मत–अयथार्थ है। तात्पर्य यह कि एकही मृदादि ( ब्रह्म के सदंश रूप ) समवायिकरण से घट पटादि बनते हैं, वह ब्रह्म का सदंश सब में अनुस्यूत–व्याप्त है, अतः उसी रूप से सब एकरूप होने के कारण कहीं भी नानात्व नहीं है। पूर्वोक्त (१)श्रुतियों का तात्पर्य भी यही है। और विचार यह है कि कार्य क्या है, कारण क्या है, और उनका स्वरूप कैसा है। अज्ञजनों को न तात्पर्य का ज्ञान है न विचार का, तब उनकी दृष्टि सम्मत किस प्रकार मानी जाय? तात्पर्य और विचार के लिये ही उत्तरमीमांसा शास्त्र है। वेद में ( विशद रूप से ) विचार न होने के कारण उससे निःसन्दिग्ध ज्ञान नहीं होता है अतः उत्तरमीमांसा से विचार करना चाहिये। कर्म, अकर्म और विकर्म आदि वेदवाद लौकिक नहीं है। वेद ईश्वरात्म–ईश्वर रूप–होने के कारण उसमें ( उसके अर्थ में ) विद्वानों को भी मोह ( सन्देह ) हो जाता है(२)। अतः यह मीमांसा शास्त्र भी बहिर्दृष्टि सापेक्ष नहीं है, किन्तु अन्तर्दृष्टि सापेक्ष है। अत एव श्रीमदाचार्य चरणों ने भी कहा है कि—वेद(३) का अर्थ बुद्धिमान् ( जिसको अन्तर्दृष्टि हो ) को स्थूणाखनन(४) न्याय से दृढता के लिये मीमांसा का निर्णय है, किन्तु दुर्बुद्धि ( हीनाधिकारी ) मनुष्य के लिये वेदार्थ-निर्णय और दृढता दोनों प्रकार से उपयोगी है। इस मीमांसा शास्त्र में ब्रह्म का अखण्ड अद्वैत सिद्ध किया है।

अत एव—स्वेच्छा से क्रीडार्थ आधाररूप से प्रपञ्चरूप को सम्पादन करने के लिये स्वयं तद्रूप हो कर भगवान् ही ( प्रपञ्च रूप से ) प्रादुर्भूत है इस लिये "यह सब अद्वितीय ब्रह्म है" इत्यादि श्रुतियों के तात्पर्य—प्रमाणबल से सर्वरूप से अखण्ड अद्वैत ब्रह्म ही है।

### प्रपञ्चमें हेयत्वबुद्धि।

प्रपञ्च ( जगत् ) ब्रह्मरूप है ऐसा सिद्ध होने पर शास्त्रों में प्रपञ्च का त्याग करने की जो आज्ञा दी गई है उसमें विरोध उत्पन्न

(१) नेहनानास्ति किञ्चन, वाचारम्भणं विकारो नामधेयम् इत्यादि।

(२) कर्माकर्मविकर्मेति वेदवादो न लौकिकः। वेदस्य चेश्वरात्मत्वात् तत्र मुह्यन्ति सूरयः।

(३) असन्दिग्धेऽपि वेदार्थे स्थूणाखननवन्मतः। मीमांसानिर्णयः प्राज्ञे दुर्बुद्धेस्तु ततोद्वयम्।

(४) स्तम्भ को गाड़ने के लिये गढे में रखने और मट्टी से उस गढे को भर देने के बाद भी ऊपर

होगा। यदि प्रपञ्च ब्रह्मरूप है तो उसका त्याग नहीं हो सकता, और यदि वह असत्य है तो ब्रह्मरूप नहीं हो सकेगा ऐसी शङ्का उपस्थित होती है, उसका समाधान इस प्रकार है—"रमणी, रथ, घोडे इत्यादि मनुष्य को अप्राप्य पदार्थ होने पर भी मोक्ष के लिये इनका त्याग करना आवश्यक है" इत्यादि वाक्यों में प्रापञ्चिक पदार्थों का त्याग करने को कहा गया है। यद्यपि शास्त्रों में त्याग का उपदेश है तथापि प्रपञ्च को असत्य वा भगवद्रूपसे अतिरिक्त नहीं कह सकते, क्योंकि वैराग्य उत्पन्न करने के लिये उन वाक्यों का प्रयोजन है। यह प्रपञ्च सृष्टि भगवत्क्रीडार्थ ही है। अत एव भगवत्क्रीडा प्रयोजक प्रपञ्च होनेके कारण वह भगवान् से अतिरिक्त वा मिथ्या नहीं है, किन्तु भगवद्रूप ही है। यदि प्रपञ्च को मिथ्या कहा जाय तो भगवत्क्रीडा ही मिथ्या हो जायगी। तथा "मैं (१)एकही अनेक हो जाऊं" इस श्रुति वाक्य को भी मिथ्या कहना पडेगा। इस से सिद्ध होता है कि शास्त्रों में जो त्याग का उपदेश है वह इसलिये नहीं कि जगत् मिथ्या है, किन्तु उसका अन्य प्रयोजक है। इस विचित्र सृष्टि में स्त्रीत्व पुंस्त्व युवबाल वृद्धत्वादि अनेक प्रकार से मित्र, बन्धु आदि रूपसे अविद्या के कारण उनमें स्वीयत्व बुद्धि उत्पन्न हो जाती है। मैं इनका हूं ये मेरे हैं इत्यादि प्रकार से आत्मीयरूप से अथवा सम्बन्ध रूप से बुद्धि उत्पन्न होती है—यह बुद्धि भ्रमरूपा है। क्योंकि वास्तविक रूप से यह सब ब्रह्मरूप होने से उनमें ब्रह्मत्व बुद्धि होनी चाहिये-वह न होकर रागद्वेषात्मक बुद्धिउत्पन्न होती है वह मिथ्या है और उसीका त्याग शास्त्रों में लिखा है। "(२)किसके कौन पति पुत्रादि है—पतिपुत्रा दिरूपबुद्धि मोह ही है।" इत्यादि वाक्यों में पति-पुत्रादिरूपबुद्धि ब्रह्मात्मकताका विरोध करके भ्रम उत्पन्न करने वाली होने के कारण अनर्थ का कारण वा दोष रूप है। इस प्रकार के भ्रम को "(३)अहं-मम-मैं-मेरा आदि प्रकार से जो स्वीकार करता है वह कुमति है" इत्यादि वाक्यों में निन्दा भी सुनी जाती है। इससे सिद्ध होता है कि अहन्ता ममता रूप बुद्धि का त्याग है नकि प्रपञ्च का। यदि ऐसा न हो तो "भगवान् भक्तों को (४)मुक्ति प्रदान करता

(१) एकोऽहं बहुस्याम्। (२) कस्य के पतिपुत्राद्या मोह एव हि कारणम्।
(३) ममेति स्वी· स्य.करोति कमतिर्मतिम्।

है पर किसी प्रकार भी भक्तियोग प्रदान नहीं करते" इत्यादि वाक्यों में मुक्ताधिक भक्त जनों को यह जगत् भजनोपयोगी होने के कारण वे जगत् का जो परिग्रह करते हैं वह नहीं कर सकेंगे।

## मुक्ताधिक भक्तों का स्वरूप।

"भगवान् मुक्ति प्रदान करते हैं भक्ति योग नहीं :" इस वाक्य से ज्ञात होता है कि जिनको भक्तियोग प्राप्त है वे मुक्तों से अधिक हैं, क्योंकि पूर्णपुरुषोत्तम के चरणों का परिचरण करने में उनका अन्तःकरण परायण रहता है। भक्ति ब्रह्म को प्राप्त कराने वाली है, और प्रवचनादि साधनों से असाध्य है। श्रुति भी कहती है कि "यह(१) आत्मा प्रवचन से, बुद्धि से वा शास्त्रों से प्राप्य नहीं है, किन्तु वह जिसको वरण करता है उसीसे वह लभ्य है।" भक्ति साधन साध्य नहीं है। पर मुक्ति तो तपस् आदि से साध्य है। "तप(२)से ब्रह्म को जानने की इच्छा करो" ऐसा श्रुति वाक्य भी साधनों का उपदेश करता है। यहां यदि उपर्युक्त दोनों श्रुति वाक्यों की एक वाक्यता की जाय तो यह सिद्ध होगा कि पहिले साधनों से मुक्ति को प्राप्त करके तीव्र विरह ताप से भगवत्कृपा द्वारा वरणाधिकार जिन्होंने प्राप्त कर लिया है वे भक्त हैं। यह ज्ञानिभक्त है। पुष्टि भक्तों को तो पहिले ही निःसाधन होने से तथा श्रीपूर्ण पुरुषोत्तम की सेवा में उनका अन्तःकरण परायण होने से परमाधिकार सम्पत्ति को प्राप्त किये हुये हैं। "पुष्टि(३) भक्तों की सृष्टि भगवान् ने काया से ही की है" ऐसा श्री मद्आचार्यचरण का वाक्य भी है। "वह अकेला रमण नहीं करता, उसने अनेक होने की इच्छा की" इत्यादि श्रुति वाक्यों से ज्ञात होता है कि जो भगवान् ने स्वयं अपने शरीर से सृष्टि उत्पन्न की वह पुष्टि सृष्टि है। केवल ज्ञानी मुक्त हैं और ज्ञान युक्त भक्तिमान् मुक्ताधिक भक्त हैं। "मैं(४) योग माया से आवृत रहने के कारण सब के लिये प्राप्य नहीं हूँ, जो सर्वभूत के हित में रत रहते हैं वे मुझे प्राप्त करते हैं" इत्यादि भगवान् के वाक्यों से भी ज्ञानी और भक्त का विवेक स्पष्ट होता है। "ज्ञानी(५) होकर यदि भगवत्सेवा करे तो उसमें अधिक कोई नहीं है।"

---

(१) नायमात्मा प्रवचनेन लभ्यो न मेधया न बहुना श्रुतेन। यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः॥

(२) तपसा ब्रह्म विजिज्ञासस्व।

(३) पुष्टिं कायेन निश्चयः। स वै नैव रेमे तस्मादेकाकी न रमते सद्वितीयमैच्छत् बहुस्यां प्रजायेय।

(४) नाहं प्रकाशः सर्वस्य योगमायासमावृतः। ते

यह मुक्ताधिक भक्तों के विषय में प्रशंसा वाक्य भी प्राप्त होता है। और यही श्रीमदाचार्य चरणों ने तत्वदीप निबन्ध और अणुभाष्य के आनन्द मयाधिकरण में स्पष्ट रूप से प्रतिपादन किया है। उपर्युक्त प्रकार से जो मुक्ताधिक भक्त हैं वेही ज्ञानी भक्त समझे जाते हैं और हम उनको ही पुष्टि भक्त कहते हैं।

केवल ज्ञानी वे हैं जिनको अखण्ड अद्वैत का ज्ञान हो गया है।

मुक्ताधिक भक्त और केवल ज्ञानियों को यह जगत् भजनोंपयोगी है। "यह(१) भगवान् का ही दूसरा रूप है" "अपनी(२) क्रीडा के लिये यह जगत् किया" "यह(३) विश्व क्रीडा भाण्ड है" इत्यादि वाक्यों में यह प्रपञ्च भगवद्रूप है ऐसा प्रतिपादन किया है, अतः जगत् भजनोपयोगी है ऐसा श्रीशुकाचार्य ने भी कहा है। यदि ऐसा न होता तो जगत् को लीला रूप तथा उपास्य क्यों कहते? क्योंकि यदि भगवद्भक्तों के लिये जगत् का परिग्रह कहा जाय तो उनको जगत् के द्वारा स्वयं ज्ञान न हो सकेगा, किन्तु भगवद्भक्तों की दृष्टि ब्रह्मात्मक हो जाने से वे जगत् को भी ब्रह्मात्मक ही देखते हैं। जगत् को हेय कहने का अभिप्राय यह है कि उससे (जगत् से) अहन्ता ममता हट जाय। अहन्ता ममता के हट जाने से ही ब्रह्मात्मक ज्ञान उत्पन्न हो सकता है।

इस प्रकार सम्पूर्ण जगत् ब्रह्मात्मक है तथा उसका त्याग करनेका जो उपदेश है उसका यथार्थ रूप से विवेचन किया है।

## उपासना का साधना।

प्रतिवादी पूछता है कि यदि आपके मत के अनुसार सम्पूर्ण प्रपञ्च (जगत्) को ब्रह्मात्मक मान लें तो फिर उपनिषदों के उपासना विषयक वाक्यों में प्रपञ्च की ही उपासना क्यों नहीं कही? उपनिषद् में तो "आत्मा(४) को देखना चाहिये, सुनना चाहिये, मानना चाहिये, निदिध्यासन (पुनः पुनः स्मरण) करना चाहिये" इत्यादि वाक्य से आत्मा को ही उपास्य रूप से कहा है नकि जगत् रूप से। ब्रह्म सर्व रूप होने से उपासना भी सर्व रूप से होनी चाहिये, पर सर्वरूपेण उपासना कहीं भी नहीं कही गई। सम्पूर्ण वेदान्त वाक्यों में "कला(५) (भाग) रहित, निष्क्रिय (क्रिया रहित) शान्त, निर्दोष और निरञ्जन"

(१) इदं हि विश्वं भगवानिवेतरः। (२) क्रीडार्थमात्मन इदं त्रिजगत् कृतम्।
(३) क्रीडाभाण्डमिदं विश्वम्। (४) आत्मावारे द्रष्टव्यः श्रोतव्यो मन्तव्यो निदिध्यासितव्यः।

ब्रह्म का ही उपासना का उपदेश है, नकि प्रपञ्च रूप से। यदि प्रपञ्च रूप से ही उपासना हो तो प्रथमाध्याय द्वितीयपाद के प्रथमाधिकरण में जो कहा गया है कि (१)सर्वत्र वेदान्तों में जो प्रसिद्ध उपदेश है उसी ब्रह्म का उपासना करना चाहिये, उसका भी विरोध होगा।

उपर्युक्त पूर्वपक्ष का समाधान इस प्रकार करते हैं—वेदान्त वाक्यों में जो ब्रह्म को प्रपञ्च से भिन्न रूपमें उपसना कर उपदेश है वह अज्ञानियों के लिये चित्त शुद्ध्यर्थ है, न कि ज्ञानवान के लिये। क्योंकि वास्तविक रूप से प्रपञ्च से ब्रह्म भिन्न हो ही नहीं सकता। प्रारम्भिक अवस्था में सर्वाधिक ज्ञान के अभाव में ही वैसा उपदेश है। वस्तुतः प्रपञ्च और उपास्य रूप भिन्न भिन्न नहीं है, किन्तु एक ही है। बालानुशासनार्थ वैसा उपदेश होने से उपर्युक्त द्रष्टव्यः श्रोतव्यः इत्यादि वाक्यों का निर्वाह हो जाता है। इसी लिये कहा है कि "जब(२)तक उस परावर परब्रह्म श्रीकृष्ण के प्रति भक्ति योग नहीं होगा तब तक उस विराट् रूप धारी भगवान् का स्मरण उपासन करे।" इस वाक्य में उपास्य रूप का वर्णन है। केवल ब्रह्म ज्ञानियों को ही सर्वत्र प्रपञ्च में ब्रह्म की स्फूर्ति होती है। अनन्तर अधिकार के अनुसार फल की प्राप्ति होती है। जिनका अधिकार सिद्ध हो गया है उनको भक्ति के अतिरिक्त उपासना का अवसर ही नहीं है। अतएव कहा है कि "यह(३) सब ( जगत् ) वासुदेव मय है ऐसा जानने वाले महात्मा अति दुर्लभ है।"

## जीव और ब्रह्म की एकता।

यदि इस प्रकार शुद्ध ब्रह्मवाद का स्वीकार किया जाय तो जीव भी भगवद्रूप हो जाँयगे, तब भगवान् की सेवा जीव किस प्रकार कर सकेगा ?

जीव अंश रूप से भगवद्रूप है, न कि अंशी रूप से। जीव भगवान् का अंश है इसमें अनेक प्रमाण विद्यमान है। व्यास सूत्र के द्वितीयाध्याय तृतीय पाद के सोलहवें अधिकरण में कहा है कि यह सब उत्पन्न होता है, जीव अनेक हैं" जीव अनेक होने के कारण तथा वह ब्रह्म से अग्नि(४) से विस्फुलिङ्ग ( चिनगारियों ) की तरह उत्पन्न

(१) अंशो नानाव्यपदेशादन्यथा चापि दाशकितवादित्वमधीयत एके।
(२) यावन्नजायेत परावरेऽस्मिन

होने के कारण अंश है। यह (१)जीव मेरा ही अंश है वह जीव लोक में "जीव" सञ्ज्ञा से पुकारा जाता है, ऐसा भगवद्वाक्य भी गीता में प्राप्त होता है। जीव की भगवदिच्छा से आनन्दांश कहिये अथवा भगवान् में रहने वाले छः ऐश्वर्य कहिये तिरोहित हो जाने से वह जीव सञ्ज्ञा को प्राप्त हुआ है। उसको पुनः अपना पूर्वावस्था प्राप्त करने के लिये तथा अविद्या दोष को हटाने के लिये भजन की आवश्यकता है व्यास सूत्र के (२)तृतीयाध्याय द्वितीयपाद २५ वे सूत्र में कहा है कि "भगवान् की इच्छा से जीव के ऐश्वार्यादि छः गुण तिरोहित हो जाने से वन्ध और विपर्यय (अन्यथा ज्ञान) होता है। (ऐश्वर्य के तिरोभाव से दीनत्व एवं परीधनत्व होता है, वीर्य के तिरोभाव से सर्व दुःख सहन करना पड़ता है, यश के तिरोभाव से दीनता, श्री के तिरोभाव से जन्मादि सर्व आपत्तियों को भोगना पड़ता है, ज्ञान के तिरोभाव से देहादि में अहं बुद्धि होती है, तथा सब पदार्थों में विपरीत ज्ञान होता है, वैराग्य के तिरोभाव से विषयों में आसक्ति होता है। पूर्वचार का कार्य वन्ध है और विपर्यय दोनों का कार्य है।) अतएव भजनादि से जीव विमुख होता है। "(३)यह आत्मा बल हीन से प्राप्य नहीं है" इस श्रुति के अनुसार पूर्वावस्था को-ऐश्वर्यादि-भाव सम्पत्ति को प्राप्त करने के लिये भजनादि की आवश्यकता है। इसी प्रकार अविद्या रूपी दोष की निवृत्ति के हेतु भजनादि की आवश्यकता है। क्यों कि भगवान् विच्छेद करानेवाली यही अविद्या है।

परन्तु जब भजनादि के द्वारा जीव भगद्रूपता को प्राप्त करलेगा अथवा यों कहिये कि ऐश्वर्यादि सम्पत्ति को प्राप्त करलेगा तब तो भजनादि की आवश्यकता नहीं पड़ेगी, उस समय ये सब सेवादि कार्य छोड़ देना पड़ेंगे। उस समय भजनादि की अनुपपत्ति (असिद्धि) ही होगी ऐसी शङ्का नहीं कर सकेंगे। क्यों कि जीव और ईश्वर के बीच जो तारतम्य है वह भी तो भवगत्कृत ही है। "स्वरूप से, अवतार से, चिह्न से तथा गुण से जीव देह वा क्रिया में जो कुछ तारतम्य जान पड़े वह वास्तविक तारतम्य नहीं है, किन्तु वह भगवत्कृत है। वस्तुतः भक्त और भगवान् के गुणों में समानता होती है। भक्तों में भगवान् के साथ नृत्यादि सामर्थ्य है वह तो स्पष्ट ही है। "(४)ब्रह्म ही होकर ब्रह्म

(१) ममैवांशो जीवलोके।

(२) पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततोह्यस्य बन्धविपर्ययौ॥ ३।२।५॥

को प्राप्त करता है" यह श्रुति वाक्य भी भक्त और भगवान् की समानता का प्रतिपादन करता है। भगवान् के साथ भक्तों की समानता होने पर भी भगवत्कृत तारतम्य विद्यमान ही है। क्योंकि उत्कर्ष और अपकर्ष के बिना खेल क्रीडा-रमण-सिद्ध नहीं हो सकता। अतएव बाल लीलादि का विचित्र वर्णन शास्त्रों में मिलता है।

भक्त और भगवान् का सम्बन्ध-तारतम्य-समझ लेने से भजन की आवश्यकता भी सिद्ध होही जाती। फलतः पुष्टि, पुष्टिपुष्टि, मर्यादा इन तीनों अधिकारों में यथाधिकार सिद्ध होने पर अलौकिक सामर्थ्य, पुरुषोत्तम सायुज्य, वैकुण्ठादि में सेवोपयोगी देह, यह जो तीन प्रकार का फल आचार्य-चरणों ने सेवा फल में कहा है वह अधिकारानुसार प्राप्त होता है, ऐसा श्रुतियों का तात्पर्य है।

## पुष्टिभक्तिमार्ग और भजन।

शङ्का—तथापि जिस पुष्टिमार्ग में भजन का पर्यवसान कहा है उस में अविद्यादि निवारणीय दोष ही नहीं है, तो फिर भजन की आवश्यकता ही क्या है? पुष्टिमार्ग शब्द का अर्थ ही भगवान् के अनुग्रह का मार्ग ऐसा होता है, और उसमें अविद्या से उत्पन्न होने वाले काम, क्रोधादि दोषों का स्वभावतः अभाव ही होना चाहिये, और आप कहते है कि अविद्या को दूर करने के लिये भजन की आवश्यकता है, तो जहां दोष ही नहीं वहां उसके निवारण का प्रयत्न भी व्यर्थ हो जाता है। साथ ही भगवद्गीता में कहा है कि "अतएव मेरी भक्ति करने वाला तथा मेरे में ही चित्त को रखने वाला जो भक्त हो उसके लिये ज्ञान वा वैराग्य कोई भी ऐसा पदार्थ नहीं जो श्रेयस् कर हो तथा "यदि अत्यन्त दुराचारी भी मेरा अनन्य रूप से भजन करता है, तो उसको साधु ही मानना चाहिये" इत्यादि वाक्यों से तथा अजामिलादि के उदाहरण से प्रतीत होता है कि भक्तों में अविद्या से उत्पन्न होने वाले दोषों का सर्वथा अभाव ही रहता है अथवा वे दोष भगवदिच्छा से ही दूर हो जाते हैं अथवा यों कहिये कि वे दोष बाधा नहीं पहुंचाते हैं। इस से सिद्ध होता है कि भक्तों का श्रेयस् भागवदिच्छा पर ही निर्भर होने के कारण वह आकस्मिक है, तथा आकस्मिक श्रेयस् के लिये भजन की आवश्यकता नहीं है। अर्थात् भजन अनुपपन्न है।

समाधान—यद्यपि उपर्युक्त प्रकार से विचार क

में वे दोष नहीं होते है जिन को निवारण करने के अर्थ भजन उपयुक्त हो, अथवा भक्तों के दोष भगवदिच्छा से ही निवृत्त होजाने के कारण निवारण करने के लिये दोष ही विद्यमान नहीं है, तथापि भक्त (जीव) भगवान् से उन की इच्छा के अनुसार ही वियुक्त हुआ है, उसको पुनरपि भगवत्सम्बन्ध करना है—फलानुभव करना है—इस लिये उसको भजन की आवश्यकता है, यह तो पहिले ही सिद्ध किया गया है कि लीला—क्रीडा—के अर्थ जीव भगवान् से वियुक्त हुए हैं, अतएव पुनः स्वस्वरूप को प्राप्त करने के लिये भजन की पूर्ण आवश्यकता है।

अब यहां फिर से यह शङ्का होती है कि पहिले कहा गया है कि अविद्या की निवृत्ति के लिए भजन की आवश्यकता है। और उपर्युक्त समाधान से यह स्पष्ट प्रतीत होता है कि उनमें अविद्यादि दोष नहीं है अविद्या के अभाव में भजन अनुपयुक्त होगा।

नहीं, भजन अनुपयुक्त नहीं है। भगवान् से वियुक्त होते ही जीव संज्ञा प्राप्त होती है और साथ ही अविद्या जन्य दोष उस को घर दबाते है, और इसी कारण से जीव को पुनरपि अपना स्वरूप जानने के लिये तथा फलानुभवके अर्थ भजन अवश्य ही उपयोगी है।

यदि यहां ऐसी शङ्का की जाय कि रास लीला में कामादि की आवश्यकता होने के कारण उसकी निवृत्ति ही आवश्यक नहीं है, तो वह शङ्का भी अप्रासङ्गिक होगी। क्यों कि रास लीला में लौकिक कामादि की आवश्यकता नहीं है, किन्तु रासलीला और उसमें प्रयुक्त पदार्थ सभी अलौकिक होने से वहां अलौकिक काम ही रहता है ( लौकिक काम साधक नहीं पर बाधक ही है ) अतः लौकिक कामादि की ( अविद्या की ) निवृत्ति आवश्यकीय है।

रासलीला में भगवान् "श्री, पुष्टि वाणी, कान्ती, कीर्ति, तुष्टि, इला, ऊर्जा, विद्या, अविद्या तथा माया शक्ति से सेवित है" इत्यादि वाक्यों से प्रतीत होता है कि अविद्या रासलीला में भी विद्यमान होने के कारण तथा उसका स्वभाव ही बन्धन करना है, तो वहां भी बन्धन उपस्थित कर देगी। नहीं, रासलीला में अविद्या भी अलौकिक होने से तथा "भगवान् के समीप समीप माया शक्ति भी लज्जा युक्त हो जाती है" इस वाक्य के अनुसार जहां स्वयं माया शक्ति ही लज्जा युक्त रहती है वहां अविद्या भी लज्जा युक्त हो कर अपना प्रभाव छोड़ देती है, तथ र [illegible] में बाधा उपस्थित न कर के अनुकूल ही

ऐसी रात्रि को देखकर योगमाया का आश्रय लेकर क्रीडा करने की इच्छा की" इस भगवदुक्त वाक्य में भी स्पष्ट प्रतीत होता है कि योगमाया भगवान् की इच्छा के अनुकूल रहती है। तो फिर अविद्या भगवान् की इच्छा के अनुकूल रहे इसमें लेश मात्र भी शङ्का को स्थान नहीं है।

अत एव लौकिक स्वभाव युक्त अविद्या की निवृत्ति उचित ही है। यदि उसकी निवृत्ति न होगी तो फलानुभव की सिद्धि भी न होगी, इस लिये अविद्या की निवृत्ति आवश्यक है, और तदर्थ भजन भी आवश्यक होने से भजन की उपपत्ति युक्त ही है।

## साध्यसाधन भेद।

भजन साधन है और फल साध्य है ऐसा यदि मान लिया जाय तो पहिले जो "पुष्टिमार्ग" शब्द की व्युत्पत्ति की गई है, वह सार्थक न होगी, क्योंकि पुष्टि-भगवान् के अनुग्रह का जो मार्ग वह पुष्टिमार्ग है ऐसा अर्थ पहिले किया है, उसमें भगवान् का अनुग्रह साधनसाध्य नहीं, परन्तु भगवदिच्छा ही से साध्य है। सेवक की तरक्की राजा की इच्छा सम्पादन करने से ही हो सकती है। अत एव मानना पड़ता है कि जिसमें साधन के बिना ही फल प्राप्ति हो, अर्थात् साधन और फल एक हो वह पुष्टिमार्ग है। कर्म, ज्ञान, उपासना की भांति भजन भी साधनरूप होने उसके द्वारा पुष्टिमार्ग साध्य नहीं होगा। अत एव भजन की उपपत्ति पुष्टिमार्ग में नहीं है।

नहीं, ऐसा कहना अनुचित है, क्योंकि भजन भावरूप है; "भजन" भक्ति शब्द से वाच्य क्रिया की रूप है। "प्रकृति (मूल धातु) और प्रत्यय मिलकर ही अर्थ को दर्शाते है, उसमें भी प्रत्यय की प्रधानता है" ऐसा नियम होने से यहां धातु से 'क्तिन्' प्रत्यय करने पर भजन क्रिया का अर्थ ज्ञात होता है। यह भजनक्रिया सेवा रूप है। सेवा पद निरन्तर अर्थपूर्वक कायिकव्यापारविशेष परिचर्या के अर्थ में प्रसिद्ध है। 'स्त्री सेवा' 'औषध सेवा' इत्यादि शब्दों का प्रयोग भी दीख पड़ता है। अर्थात् सेवा पद से 'निरन्तर परिचर्या' ऐसा अर्थ ज्ञात होता है। "मे(१)री सेवा से प्राप्त होनेवाले सायुज्यादि (सायुज्य, सामीप्य, सार्ष्टि, सालोक्य) चार प्रकार के मोक्ष की भी मेरे भक्त इच्छा नहीं करते हैं" इत्यादि स्वतन्त्र सेवा बोधक वाक्यों से

भी उपर्युक्त ही अर्थ सिद्ध होता है। जलताडनादि क्रिया की तरह केवल क्रिया निष्फल है। अत एव भक्तिशब्द से भी प्रेमपूर्वक सेवारूप भजनक्रिया ही अर्थ होता है। (१)"सच्चरित्र स्त्रियाँ सत्पति को जैसे (प्रेम के द्वारा) वश कर लेती हैं वैसेही मेरे भक्त मुझे वश में कर लेते हैं" इस वाक्य से भी दम्पती के दृष्टान्त से भजनक्रिया-प्रेमपूर्वक होनी चाहिये ऐसा सिद्ध होता है। यदि भजन-सेवा-प्रेमपूर्वक न हो तो वह सेवा केवल काया को कष्ट पहुंचाने वाली होने से पुरुषार्थ रूप न हो सकेगी। अत एव भजनक्रिया में प्रेम ही अपेक्षित है, यही सत्यथार्थ है। अतः भजन प्रधानतया प्रेम रूप होने से भाव रूप है। इस प्रकार व्याकरण शास्त्र की रूढी के अनुसार भजन की भावरूपता है। यह भाव मन का धर्म है। "ई(२)श्वर में जो अनुरक्ति होती है वह पराभक्ति है" शांडिल्य महर्षि के इस सूत्र से भी यही सिद्ध होता है कि अनुरक्ति भाव विशेष है वा यों कहिये कि अनुरक्ति शब्द वाच्य भक्ति से भावरूपता अभिव्यक्त होता है। अत एव वह भक्ति साधन रूप है, साथही वह फलरूप है। साधन और फल (साध्य) दोनों भी भजन ही है। भाव (साधन) के होने पर उससे अतिरिक्त दूसरा कोई फल ही नहीं है। "निष्का(३)म भक्ति सिद्धि से भी श्रेष्ठ है" इत्यादि वाक्यों से भी यही प्रतीत होता है कि निष्काम अर्थात् भावरूप भक्ति ही साधन एवं फलरूप है। वह भाव-प्रेम, भक्तिरस-शृङ्गाररस का स्थायीभाव का रूपान्तर है। भाव का लक्षण "रस के अनुकूल विकार को" बताया है। यह प्रेम चरम-अन्तिम-समय तक रहता है इसी से उसको स्थायी भाव कहा है। अत एव वह अपुष्ट और पुष्ट, तथा साधन और फल रूप कहते हैं सो उचित ही है। ऐसी रसशास्त्र मर्यादा है। कहा है कि "स्था(४)यी भाव का रस है" अत एव अपुष्ट और पुष्ट वा साधन और साध्य दोनों दशा में रसत्व की क्षति नहीं है। जिस तरह पूर्वावस्था में अङ्कुरित वृक्ष प्रौढ दशा में भी वृक्ष ही रहता है, उसी तरह रस भी पूर्वावस्था में भावरूप होकर प्रौढावस्था में रस रूपता प्राप्त करता है। इसी अर्थ को ग्रहण कर के श्री हरिरामजी कहते हैं कि भजन को साधनरूप मान लें तो भी क्षति नहीं है। वह (भजन) फलरूप होनेपर भी उसको साधन मानने से उसकी फल रूपता में कुछ भी क्षति नहीं है।

(१) वशीकुर्वन्ति मां भक्त्या सत्स्त्रियः सत्पतिं यथा। (२) सापरानुरक्तिरीश्वरे।
(३) अनिमित्ता भगवती भक्तिः सिद्धेर्गरीयसी। (४) स्थायीभावो रसः स्मृतः।

इस प्रकार विचार करने से ज्ञात होता है कि फल रसरूप है, वही ( फल रूपरस ) पूर्वावस्था में रस–भावरूप होकर स्वकार्य ( रसरूप से आविर्भूत होना ) को सिद्ध करता है, यह उसी की दो अवस्थाएं ( साधन और साध्य रूप ) हैं।

वास्तविक रूप से तो प्रेम की तीन अवस्थाएं हैं, प्रेम आसक्ति प्रेम, आसक्ति और व्यसन। "(१)भक्ति से प्रेम, आसक्ति और व्यसन जब हो जाता है, तब उसको शास्त्र में दृढ बीज रूप कहा जाता है, जो कि नष्ट नहीं होता है।" इस प्रकार भजन को साधन रूप मानने में क्षति नहीं है ऐसा आचार्यचरणों का वाक्य भी है। आप की आज्ञा है कि वही पुष्टिमार्ग है जहां फल स्वयमेव साधन हो जाता है।

यह साधन वा फल यद्यपि अभिन्न है, तथापि अत्यन्त असभ्य होने के कारण सर्वजन साधारण नहीं है, वह तो केवल निःसाधनता से भगवत् प्रसाद प्राप्त करने से ही प्राप्य है "भ(२)गवान् श्री निकेतन के प्रसन्न होने पर क्या अलभ्य है ?" इस वचन से ज्ञात होता है कि जो पदार्थ अनेक कठिनतर साधना से भी अप्राप्य है वह निःसाधनता से केवल भगवत्प्रसाद प्राप्त करने पर प्राप्य हो सकता है। इस प्रकार भगवान् स्वयं ही कृपा कर फलदान करते हैं। दोष बाहुल्य के कारण पहिले अपूर्ण होकर दोषों की निवृत्ति रूप साधना कार्य करके पुनः परिपूर्णता से रसरूप होते हैं। यह भावरूप तथा रसरूप फल भगवान् स्वयं ही है, ऐसा सिद्धान्त है। श्रुति कहती है कि "(३)वह रसरूप है"। "स्थायी भाव को रस कहते हैं" इस न्याय से भी सिद्ध होता है कि भगवान् स्वयं भाव रूप तथा फल रूप होने से साधन रूपता और फल रूपता भी उसी का धर्म है। इसी आशय से आचार्य चरणों ने कहा है कि "भगवान् ही फल है" अर्थात् स्वरूप बलेन स्वयं ही प्रमाण रूप है। तदनुसार श्री हरिराय जी भी कहते हैं कि स्वयं ही फल रूप है ऐसा जो कहा गया है वह युक्त ही है, क्योंकि अपने स्वरूप बल से जो प्रमाण रूप है वह पुष्टि है। साथ ही (४)ज्ञान फल जनक है, यह भाष्य का वचन भी संगत होता है। इन प्रमाणों से सिद्ध होता है कि "जि(५)समें साधन की अपेक्षा न

(१) ततः प्रेम तथासक्तिर्व्यसनं च तदा भवेत्।
बीजं तदुच्यते शास्त्रे दृढं यन्नैव नश्यति ॥

(२) किमलभ्यं भगवति प्रसन्ने श्रीनिकेतने। (३) रसो वै सः।

होने पर भी फल साधन से भिन्न न हो वह पुष्टि है" ऐसा लक्षण युक्ति युक्त है। शम दमादि साधनों की व्यावृत्ति के लिये 'साधनों की अपेक्षा न होने पर' ऐसा कहा है। यहाँ श्रवणादि नवविध भक्ति साधन है, ऐसी शङ्का न करनी चाहिये, क्योंकि वह भी ( नवविध भक्ति ) साधन के साथ फलरूप है। यह बात आचार्य चरणों ने बार बार सुबोधिन्यादि ग्रन्थों में स्पष्टतया दीखाई है। "पुष्टि मार्ग वही है जहाँ फल स्वयं साधन बन जाय" इसी सिद्धान्त को लीला के दृष्टान्त से श्री हरिराय जी ने समर्थन करते हुए कहा है कि पहिले प्रकट होकर संयोग का अनुभव करा कर पश्चात् विरह का अनुभव कराने के लिए भगवान् का मथुरा गमन रूप त्याग श्री भागतादि ग्रन्थों में कहा है।

## क्या जीव अंश होने से भजन में अनुपपत्ति है ?

शङ्का—जीव अंश रूप है, तथापि वह ब्रह्म स्वरूप होने के कारण ब्रह्म से अन्यून है, अतः जीव और ब्रह्म का सेव्य सेवक भाव की सम्भावना नहीं है, तथा इसी कारण से भजन की उपपत्ति नहीं है।

समाधान—"मैं एक ही अनेक हो जाऊं" इस तैत्तिरीय उपनिषद् के वाक्य से ज्ञान होता है कि क्रीडा के अर्थ ही वैसा जीव रूप से आविर्भाव हुआ है। अर्थात् जीवों में न्यूनत्व है। जीव में न्यूनत्व होने से ही सेव्य सेवक भाव सिद्ध होता है, अतः भजन में किसी प्रकार की भी अनुपपत्ति नहीं है।

पुनः शङ्का उपस्थित हो सकती है कि—सृष्टि काल में उच्चनीच भाव से प्रादुर्भूत होने की इच्छा होना सम्भवित है, पर मुक्ति दशा में वैसा हो नहीं सकेगा। अतः न्यूनत्व अवास्तविक होने से मुक्ति दशा में और जीवन्मुक्त दशा में अंश रूप जीवों की ब्रह्म के समानता रहती है। यदि ऐसा न हो तो लय होने के समय सेव्य सेवक भाव को अवकाश न होने से भजन की अनुपपत्ति पूर्ववत् स्थिर रहती है।

इस शङ्का का भी समाधान इस प्रकार होता है—जीव का प्रादुर्भाव न्यूनत्व विशिष्ट ही हुआ है, अत एव भजन की उपपत्ति है। अर्थात्–प्रादुर्भाव–प्रथम से लेकर अवधि पर्यन्त पुष्टि सृष्टि के रूप में भी है, और वही भगवान् को विवक्षित है। श्रुति कहती है कि "जिस को इस लोक से ऊपर ले जाने की इच्छा होती है, उससे अच्छे ... होती है उससे

असत् कर्म कराते हैं(१)।" यदि इस प्रकार न मानेंगे तो भक्ति मार्ग का उच्छेद हो जायगा। भक्ति मार्ग का उच्छेद होने से अब के भगवद्वाक्यों का व्याकोप होगा।

इस प्रकार जीव का न्यूनत्व जब वास्तविक है तब तो न्यूनत्व में वस्तु स्वभाव ही कारण होगा न कि ब्रह्म की इच्छा। इस शङ्का को मनमें रख कर श्री हरिराय जी शङ्का करके स्वयं ही उसका समाधान भी कहते हैं:—आविर्भाव में भगवान् की इच्छा कारण है, किन्तु वस्तु की अन्यथा कृति में इच्छा कारण नहीं है। जीवों का न्यूनत्व वस्तु स्वभाव सिद्ध होने पर भी उसका कारण भगवदिच्छा ही है, क्योंकि वस्तुस्वभाव भी तो भगवदिच्छा से ही हुआ है और वह भगवान् के अधीन है। अत एव वस्तु का जैसा स्वरूप है तथा वस्तु का जिस प्रकार का स्वभाव है उस प्रकार का स्वरूप और स्वभाव का आविर्भाव होने में भी भगवदिच्छा कारण है। किन्तु वस्तु की अन्यथा कृति में भगवदिच्छा कारण नहीं है। क्योंकि वस्तु की अन्यथा कृति का प्रयोजन न होने से वैसी इच्छा का अस्तित्व ही नहीं है।

स्वरूप की अन्यथा कृति में भगवदिच्छा कारण रूप न होने से मुक्ति काल में भी जीव "भगवान् के कण्ठ में जो निर्मल मणि (कौस्तुभ) है वह जीव का तत्त्व है" इस वाक्य के अनुसार स्थित है। मुक्त जीवों की स्थिति का आभूषण रूपी होने के कारण न्यूनता युक्त है तो फिर अन्य जीवों की स्थिति न्यूनता युक्त हो इसमें आश्चर्य ही क्या है। इस कैमुतिक न्याय से सिद्ध होता है कि जीव भगवद्रूप होने पर भी अंश रूप हैं, अतः न्यूनता वास्तविक है। न्यूनता वास्तविक होने से ही जीव रूप असंख्य अंश अग्नि से विस्फुलिङ्ग—चिनगारियों की तरह बार बार निकलने पर भी भगवान् में न्यूनता नहीं है। एक हाथ में जो वस्तु है वही दूसरे हाथ में ले लेने से जैसी कोई क्षति नहीं है वैसे ही भगवान् स्वयं सद् रूप प्रपञ्च में स्थित होने से भगवान् में न्यूनता होने की सम्भावना लेशमात्र भी नहीं है।

अंश रूप जीवों का दैव और आसुर संज्ञा से विभाग भी भगवदिच्छा से होने के कारण फलावस्था में भी जीवों की न्यूनता उसकी तसे रहने के कारण भजन की भी सार्थकता प्रतीत होति हैं। अन्यथा स्वतन्त्र भक्ति मार्ग के उच्छेद का प्रसङ्ग

प्राप्त होता है। इसलिए जीवों में स्वाभाविक न्यूनत्व और ब्रह्म में अधिकत्व है ऐसा सिद्ध होता है।

## देवासुर विभाग या न्यूनाधिक्य

जीव रूप अंश में देव और आसुर ऐसे दो विभाग हैं, इतना ही नहीं पर उनमें न्यूनाधिक भाव भी कहा गया है। किन्तु सब को अंश रूप से स्वीकार कर लेने पर सब समान रूप से अंश होने चाहिये, उनमें न्यूनाधिक्य की सम्भावना कैसे हो सकती है?

इसके उत्तर में कहते हैं कि भगवान् स्वयं ही कारण रूप से अभेद पूर्वक प्रपञ्चात्मक अपने आपको आविर्भूत करते है। इस धर्मी स्वरूप के तीनों धर्म अक्षर ब्रह्म रूप हैं उसके चिदंश से भगवान् ने क्रीडा के लिये अपनी इच्छा से जीव उत्पन्न किए हैं। यदि इस पृथक् करण में विचित्रता न हो रमण ही तो सम्पन्न न हो सकेगा। इससे सिद्ध होता है कि पृथक् करण विचित्रता ही के लिये किया गया है। विचित्रता यानी न्यूनाधिक भाव। इसी विचित्रता के लिये ही जड, जीव और अन्तर्यामी एक एक अंश के तारतम्य से हैं। अन्तर्यामी सत्, चित् और आनन्दांश से युक्त है जीव में उसकी अपेक्षा एक ( आनन्द ) अंश तिरोहित है, और उसकी अपेक्षा एक ( चित् ) अंश जड़ में तिरोहित है। जीव में सत् तथा चित् धर्म अभिव्यक्त हैं, जड़ में केवल सत् अभिव्यक्त है और अन्य दो तिरोहित हैं। इस प्रकार एक एक अधिक अंश तिरोहित होने में भगवान् की इच्छा कारण रूप है। भगवान् की इच्छा को कारण रूप 'तिरोभाव स्वतन्त्रता से होता होगा' इस शङ्का की भी निरास हो जाती है।

इस प्रकार इच्छा ही कारण रूप होने से भगवान् के भ्रमणार्थ स्वरूप का पृथक्करण हुआ है ऐसा सिद्ध होता है।

यहां शङ्का होती है कि इस प्रकार पृथक्करण होने से क्रीडा में भगवान् का भोक्तृत्व नहीं रहेगा। इसका उत्तर श्री हरिराय जी ने इस प्रकार दिया है—कि भगवान् स्वयं मूल रूप से रहकर बन्ध और मोक्ष से अर्थात् अविद्या और विद्या शक्ति के द्वारा रमण करने से भगवान् को जीव तुल्यता प्राप्त होती है। पर ऐसी शङ्का योग्य नहीं है। क्योंकि बद्ध और मुक्त से भिन्न हो भगवान् है, और अंशी होने से अंश से भेद भी है। जीव के अविद्या के प्रभाव से बन्ध दशा में तथा विद्या के प्रभाव से मुक्त दशा में रहने पर भी स्वयं तो उस स्थिति से

भिन्न ही है। श्रीमद्भागवत में कहा है कि बद्ध और मुक्त ऐसी मेरी व्याख्या गुणों से युक्त होने के कारण की जाती है, पर वस्तुतः मैं वैसा नहीं हूँ। गुण का मूल माया होने से मुझे न बन्धन है न मोक्ष(१)। इस प्रकार जीव के बन्ध और मोक्ष से रमण की उपपत्ति होती है। लीला के साधन, प्रपञ्च और लीला नित्य है, अतः बन्ध और मोक्ष भी नित्य है, ऐसा अवश्य मानना पड़ेगा। प्रपञ्च का नित्यत्व, भगवद्रूपता के निरूपण के साथ इसी ग्रन्थ में पहिले निरूपण कर चुके हैं।

विष्णु पुराण में कहा है कि हे मुनिवर! आविर्भाव, तिरोभाव, जन्म, नाश रूपी विकल्प से युक्त यह सम्पूर्ण जगत् क्षय रहित और नित्य है(२)। इस प्रकार के अनेक वाक्य प्रपञ्च की नित्यता का प्रतिपादन करते हैं। अणुभाष्य, निबन्ध, विद्वन्मण्डन आदि ग्रन्थों में इसी अर्थ का सविस्तृत निरूपण किया गया है। अतः जिनको अधिक जिज्ञासा हो उनको तत्तद्ग्रन्थों को देखना चाहिए।

लीला की नित्यता।

जब प्रपञ्च को नित्य मानते हैं तब यदि लीला को नित्य मानलें तो उसमें आश्चर्य ही क्या है? इस कैमुतिक न्याय से लीला की नित्यता सिद्ध होती है। लीला की नित्यता न हो तो साधन रूप प्रपञ्च की नित्यता निरर्थक सिद्ध होगी तथा भगवान् के भोक्तृत्व में भी अनित्यता प्राप्त होती है, अतः लीला नित्य ही है। लीला की नित्यता श्रीमद्भागवत के इस वाक्य से स्पष्टतया सिद्ध होती है-"जीवों के आधार रूप, देवकी के उदर से प्रादुर्भूत, जिसके सभासद और सेवक उत्तम यादव हैं, ऐसे को, बाहु से अधर्म को दूर करने वाले, स्थावर जङ्गम के पापों का नाश करने वाले सुन्दर हास्य युक्त श्रीमुख से व्रजवनिताओं के काम को बढ़ाने वाले श्रीकृष्ण का जय(३) हो।" इस वाक्य में (जयति) क्रियापद तथा (अस्यन्) (वर्धयन्) आदि कृदन्तों का प्रयोग करके श्रीशुकाचार्यजी ने लीला का वर्तमानत्व कहा है। इस विषय को विद्वन्मण्डन में श्रीविठ्ठलनाथजी ने विशद रूप से समझाया है। ग्रन्थ के विस्तार भय से यहां उसका विवेचन नहीं किया।

(१) बद्धो मुक्त इति व्याख्यां गुणतो मे न वस्तुतः। गुणस्य मायामूलत्वात् न मे मोक्षो न बन्धनम्॥

(२) तदेतदक्षयं नित्यं जगन्मुनिवराखिलम्। आविर्भावतिरोभावजन्मनाशविकल्पवत्॥

(३) जयतिजननिवासोदेवकीजन्मवादो यदुवरपरिषत्स्वैर्दोर्भिरस्यन्नधर्मम्। स्थिरचरवृजिनघ्नः सुस्मितः श्रीमुखेन व्रजपुरवनितानां वर्द्धयन् कामदेवम्।

## क्या बन्ध मोक्ष भी नित्य हैं ?

इस प्रकार लीला नित्य होने से उसके नित्यत्व की सिद्धि के लिये बन्ध और मोक्ष को भी नित्य ही कहने चाहिये। "मेरे एक अंश रूपी जीव को अविद्या से अनादि बन्ध हुआ है और विद्या के द्वारा उसका मोक्ष(१) है" इस भगवद्वाक्य से प्रतीत होता है कि बन्ध और मोक्ष अनादि हैं बद्ध और मुक्त का वैलक्षण्य इस प्रकार कहा गया है "जो अविद्या से युक्त है वह नित्य बद्ध है और जो विद्या से युक्त है वह नित्य मुक्त(२) है।"

इस प्रकार बद्ध और मुक्त भेद से दैव और आसुर विभाग उत्पन्न होते हैं। यद्यपि अंशत्व से साम्य है, तथापि बन्ध और मोक्ष से वही जीव निकृष्ट और उत्कृष्ट होने के कारण भगवान् की क्रीडा के अर्थ दैव और आसुर विभाग हुए हैं ऐसा आशय समझना चाहिये।

## दैवासुर का लक्षण।

जब तक दैव और आसुर का लक्षण न किया जाय तब तक उनके विषय में कोई निर्णय स्पष्ट नहीं हो सकेगा अतः उनका लक्षण करना उचित है। सृष्टि काल में कार्य के लिये माया शक्ति का पृथक्करण किया गया है, 'मैं' 'मेरा' इत्यादि से इस पृथक्ता का ज्ञान होता है। इस माया शक्ति से जिनका परिग्रहण हुआ है वह आसुरी जीव हैं यह आसुरी जीव कदापि मोक्ष मार्ग के अनुयायी नहीं है। क्योंकि वे मोक्ष मार्ग के प्रतिबन्धक हैं। जो स्वपरिगृहीत हैं अर्थात् भगवान् ने जिनका परिग्रहण किया है वे दैवी जीव हैं। "सत्स्त्रियां जैसे सत्पति को वश कर लेती हैं वैसेही भक्त मुझे वश(३) कर लेते हैं।" "भगवान् (४)जिसको वरण करते हैं उसको ही वह (भगवान्) लभ्य है अन्य को नहीं" इत्यादि वाक्यों से सिद्ध होता है कि भगवान् दैव जीवों का परिग्रहण करते हैं। जिनका माया ने परिग्रहण किया है वे आसुर हैं।

परिग्रहण शब्द का प्रयोग होने से प्रतीत होता है कि परस्पर (एक दूसरे का) परित्याग नहीं कर सकते। भक्त कदापि भगवान् का त्याग नहीं करता एवं भगवान् भी भक्त का किसी प्रकार त्याग नहीं करते हैं। आसुर और माया का भी परस्पर अपरित्याग है।

---

(१) एकस्यैव ममांशस्य जीवस्यैव महामते। बन्धोऽस्याविद्ययानादिर्विद्यया च तथेतरः।

(२) यो विद्यया युक् स तु नित्य बद्धो विद्यामयो यः स तु नित्यमुक्तः।

(३) वशीकुर्वन्ति मां भक्त्या सत्स्त्रियः सत्पतिं यथा। (४) यमेवैष वृणुते तेन लभ्यः।

वह भी भगवान् की इच्छा के अनुकूल ही है। "हे कौन्तेय मुझे प्राप्त न करके ही (आसुर जीव) अधम गति को प्राप्त(१) करते हैं।" "जो दुष्ट क्रिया करने वाले मूढ, नराधम मुझे प्राप्त नहीं कर सके उनका ज्ञान माया से अपहृत होने के कारण वे आसुर भाव को प्राप्त(२) करते हैं।" इन वाक्यों से स्पष्ट प्रतीत होता है कि आसुरी जीवों को कदापि भगवत्प्राप्ति नहीं होती है। परन्तु दैवी जीवों को तो भगवत्प्राप्ति सहज है। जैसे सम्पुट (डब्बा) से बाहर निकाला हुआ द्रव्य और चोर के हाथ में गया हुआ द्रव्य। सम्पुट के बाहर का द्रव्य प्राप्य है पर चोर के हाथ जो द्रव्य चला गया हो वह हजार उपाय करने पर भी प्राप्य नहीं है। आसुर जीवों की सृष्टि भगवान् से होने पर भी उनका लय माया में होता है। क्योंकि माया के द्वारा मोहित होकर ज्ञान और भक्ति के अभाव में भगवान् से सायुज्य की सम्भावना नहीं है। "सूर्य के बिना गाढ अन्धकार से व्याप्त ऐसे लोक में जो जीव आत्मघाती हैं वे मृत्यु के पश्चात्(३) जाते हैं" इस श्रुति से अन्धन्तमस् में प्रवेश 'अधमगति' शब्द का अर्थ है ऐसा समझना चाहिये। अतएव माया से मोहित होने के कारण भगवान् की प्राप्ति के साधन ज्ञान और भक्ति का अभाव है ऐसा सिद्ध होता है।

## आसुरों को आनन्दानुभव नहीं है।

आसुर जीवों का जब कि प्रकृति के साथ सम्बन्ध है, परन्तु प्रकृति भगवान् की शक्ति होने के कारण भगवान् से अभिन्न है, और इसी लिये प्रकृति भी आनन्द रूपा है, तो प्रकृति में प्रवेश करने वाले जीवों को भी आनन्द की प्राप्ति होनी चाहिये, फिर ऐसा क्यों कहते हैं कि भगवत्प्राप्ति नहीं होती है।

भगवान् के आनन्द रूप का प्राकट्य माया में नहीं होता है, माया में प्रकट न होने में भी कारण भगवान् की इच्छा ही है। अतएव जब कि माया में ही आनन्द नहीं है तो आसुरों में आनन्द का गन्ध भी कहां से होगा? अन्यथा भक्तों की तरह आसुरों को भी माया का अनुभव होना चाहिये। और यदि वैसा हो तो फिर दैव और आसुर

(१) मामप्राप्यैव कौन्तेय ततो यान्त्यधमां गतिम्।

(२) न मां दुष्कृतिनो मूढाः प्रपद्यन्ते नराधमाः। माययापहृतज्ञाना आसुरं भावमाश्रिताः॥

(३) असुर्यानामते लोका अन्धेन तमसा वृताः। तांस्ते प्रेत्याभिगच्छन्ति ये के चात्महनो जनाः॥

भेद नहीं रहेगा। अतः अवश्य मानना होगा कि भगवान् के आनन्द रूप का प्राकट्य माया में नहीं है।

प्रकृति का स्वभाव मोह उत्पन्न करने का है तथापि माया से उत्पन्न होनेवाला मोह कार्यभेद से भिन्न ही है। दैवी माया से उत्पन्न होनेवाला मोह जब मोक्ष के लिये होता है तब आसुरी माया से उत्पन्न होनेवाला मोह बन्ध के लिये होता है। मोह की भिन्नता के लिए ही आसुरी माया का असत्व एवं क्रूरत्व दर्शाने के लिये ही "राक्षसीमासुरीं चैव" इस भगवद्गीता के श्लोक में माया के दो विशेषण दिये हैं राक्षसी, और आसुरी। क्रूरता तो स्वभाव में ही कारण है। श्रीमद्भागवत के तृतीयस्कन्ध में कहा है कि "तेषां सहजक्रूरत्वात्" असुरों में क्रूरता सहज ही होती है अतः दया का अभाव ही है। दशमस्कन्ध के प्रथमाध्याय में कहा है कि—"पशु की हिंसा करनेवाले (कसाई) के अतिरिक्त अन्य कौन पुरुष, उत्तम कीर्तियुक्त भगवान् के गुणानुवाद से विरक्त(१) होगा ?" इस वाक्य से भगवान् के गुणानुवाद में अप्रीति होना आसुर भाव कहा गया है। आसुरभाव में भी "पशु की हिंसा करनेवाला" यह विशेषण होने के कारण क्रूरत्व स्पष्ट ही प्रतीत होता है। अर्थात् "क्रूरत्व" ही आसुरभाव का लक्षण समझना चाहिए।

आसुरी माया से मोह के अतिरिक्त अन्य कुछ भी कार्य नहीं होता है अतः "प्रकृतिं मोहिनीं श्रिताः" मोहिनी प्रकृति का आश्रय आसुरों को है, इस वाक्य से आसुरी माया को मोहिनी प्रकृति कहा है। इस प्रकार से आसुरी माया मोह को ही उत्पन्न कर सकती है अन्य कार्य उस शक्ति द्वारा नहीं हो सकता यह सिद्ध होता है। अत एव दैवी प्रकृति से इस प्रकृति का भेद है।

आसुरों को परम्परा से भी आनन्द की प्राप्ति नहीं होती है। यदि कहा जाय कि प्रलय काल में प्रकृति का जब भगवान् में लय हो जाता है तब उस प्रकृति के द्वारा आसुरों का भी लय हो जाता है, तो परम्परा से सम्बन्ध हो सकता है। अतः उनको भी आनन्दानुभव हो सकता है। परन्तु ऐसा कहना ठीक नहीं है, क्यों कि प्रलयकाल में यद्यपि आसुरों का भी लय भगवान् में हो जाता है तथापि प्रकृति का अन्तराय होने से आनन्दानुभव नहीं होता है अन्यथा प्रलय और मुक्ति का भेद ही नष्ट हो जायगा। यदि प्रलय में आनन्दानुभव होता हो तो प्राचीन शिष्ट पुरुष प्रलय और मुक्ति का भेद न कर के केवल

(१) क उत्तमश्लोकगुणानुवादात् पुमान् विरज्येत विना पशुघ्नात्।

प्रलय को ही मुक्ति कह देते, परन्तु वैसा व्यवहार कहीं भी दृष्टि गत नहीं होता। दूसरी भी एक बाधा उपस्थित होती है, वह यह कि-यदि प्रलय ही मुक्ति हो तो मुक्ति के लिये शास्त्र में जो साधनानुष्ठान बनाये गये हैं वे व्यर्थ हो जायगे। प्राज्ञ पुरुष मुक्ति के लिये प्रयत्न करते हैं न कि प्रलय के लिये, क्यों कि प्रलय तो स्वयं होनेवाला है, अतः उसके लिये प्रयत्न करने की आवश्यकता नहीं है, इस लिये मुक्ति लिये विधान करनेवाला शास्त्र भी निरर्थक हो जाता है। इसी आशय को मन में रखकर श्री हरिरायजी आज्ञा करते हैं कि—कोई भी बुद्धिमान् मनुष्य प्रलय के लिये यत्न नहीं करेगा। किन्तु मूर्ख ही जिस शाखा के उपर बैठा है उसको तोड़ने का प्रयत्न करता है। अत एव प्रलय और मुक्ति का भेद स्वीकृत करना ही पड़ता है। जब कि मुक्ति के लिये प्रयत्न करना ही पड़ता है तब प्रलय केलिये प्रयत्न करने की आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार प्रलय और मुक्ति भिन्न होने के कारण सालोक्यादिरूप मुक्ति भिन्न ही है। उसमें भी स्वरूपानन्द के अनुभव रूप मुक्ति है वह पुष्टि मुक्ति है। यही मुक्ति हमको इष्ट है। स्वरूपानन्द के अनुभव रूप मुक्ति भिन्न है।

## भक्ति से ही मुक्ति है।

प्रलय तो उदरवर्ति कृमियों की तरह रहता है। तथा वह अपने विषय को कहता है। आनन्दानुभव केवल भक्ति से ही साध्य है। वह भक्ति पूर्वोक्त स्नेह रूप है। स्नेह रूप भक्ति से लभ्य स्वरूपानन्द का अनुभव होने के योग्य मुक्ति दशा में भक्तों की भगवान् के हृदय में ही स्थिति रहती है। अत एव "भगवान् के (१)वक्षस्थल में लक्ष्मी ने निवास किया है" एसा वाक्य है। इसी प्रकार "(२)साधु मेरा हृदय है और मैं साधुओं का हृदय हूं, मेरे अतिरिक्त वे कुछ नहीं जानते, और न मैं उनके अतिरिक्त कुछ भी जानता हूं।" जैसे(३) निर्धन पुरुषको कहीं से धन मिलजाय और फिर उस धन का नाश हो जाय, तब वह जिस प्रकार चिन्ता में विलीन होकर दूसरा कुछ भी जानता नहीं है" इत्यादि वाक्यों से भक्तों की भगवान् के हृदय में स्थिति प्रतीत होती है स्नेह का लक्षण पहिले कह चुके हैं। यह स्नेह मन का धर्म

(१) वक्षे निवासमकरोत् परमं विभूतेः।

(२) साधवो हृदयं मह्यं साधूनां हृदयं त्वहम्। मदन्यत्ते न जानन्ति, नाहं तेभ्यो मनागपि॥

(३) यथाऽधनो लब्धधने विनष्टे तच्चिन्तयाऽन्यान्निभृतो न वेद॥

है। अतः स्नेह का अधिकार जिन भक्तों ने प्राप्त कर लिया है वे भी तद्रूप हो जाने से उनकी स्थिति भगवान् के हृदय में होना सम्भवित है।

## स्नेह के दो प्रकार।

स्नेह दो प्रकार का है शृङ्गार स्वरूप और भक्ति रसरूप ' की इच्छा से उत्पन्न होने वाला मनोविकाररूप अपरिपूर्ण शृङ्गाररूप स्नेह कहते हैं । तथा माहात्म्यज्ञान पूर्वक सुदृढ, सवतः अधिक स्नेह को भक्ति रस कहते हैं।

## भक्त भगवान् के हृदय में स्थित हैं।

जिस प्रकार भगवान् रसरूप हैं उसी प्रकार भक्त भी द्विविध रस रूप हैं। उसमें व्रज भक्त और लक्ष्मी आदि शृङ्गार रस रूप हैं और कौण्डिन्य, नारदादि भक्ति रस रूप हैं । उन के हृदय तत्तत्प्रकार के स्नेह रूप भगवान् अनुभाव, विभाव, संचारी और सात्विकादि भावों से परिपूर्ण रह कर रासलीला करते हैं। अतः भक्तों के हृदय में भगवान् की स्थिति कही गई है। क्यों कि भक्तों का हृदय भगवद्धाम रूप अक्षरब्रह्मका स्वरूप है। परन्तु भक्ति रस का पर्यवसान तो शृङ्गार-रस में ही होता है, ऐसा सूक्ष्ममतिमान् पुरुषों का मन्तव्य है । "(१)उत्तम पुरुष तो अन्य है, वह परमात्मा कहा जाता है" इस वाक्य के अनुसार 'पर' पुरुषोत्तम को जिस के द्वारा माप सकते हैं उसको 'परम' कहना चाहिये। यह परम आकाशरूप है उस 'परम-आकाश' रूपी गुफा में अर्थात् व्यापि वैकुण्ठात्मक हृदयाकाश में सत्य ज्ञान और अनन्त इन धर्मों से युक्त ब्रह्म को जो जानते हैं वह रासलीला में निपुण ब्रह्म—पूर्ण पुरुषोत्तम जो कि रस रूप उसके साथ सर्वकाम ओं अर्थात् सर्वरस-मनोरथों को भो(२)गता है । यही अर्थ व्यास सूत्र के आनन्दमयाधिकरण में श्रीमदाचार्यचरणों ने प्रतिपादित किया है।

इस प्रकार भगवान् की भक्तों में अभिलाषा होने के कारण, वे भक्त भी भगवान् के हृदय में स्थित हैं ऐसा सिद्ध होता है। यहां यह शङ्का नहीं हो सकती कि भगवान् पूर्ण हैं, इसलिये उनके हृदय में अभिलाषा नहीं हो सकती। क्योंकि भक्त और भगवान् उभय की अभिलाषा के अभाव में रसमर्यादा का भङ्ग होने का प्रसङ्ग उपस्थित

(१) उत्तमः पुरुषस्त्वन्यः।

(२) सत्यं ज्ञानमनन्तं ब्रह्म यो वेद निहितं गुहायां परमे व्योमन् सोऽश्नुते सर्वान् कामान् सहब्रह्मणा विपश्चिता।

हो जायगा। इसी प्रकार यह शङ्का भी नहीं हो सकती कि—यदि भगवान् में अभिलाषा हो तो उनकी पूर्णता को क्षति पहुंचेगी। क्योंकि "रसो वै सः" इस श्रुति के अनुसार वह रसरूप हैं, अतः रसलीला करना यह भी उनको इष्ट ही है। इसी प्रकार भक्तों में भी अभिलाषा के होने से उनके निष्कामपन में क्षति नहीं है। क्योंकि भक्त जो कि भगवान् का ही स्वरूप हैं तथा जो भगवान् को अति प्रिय हैं, उनका भगवान् से अभेद होने के कारण उनमें भी रसलीला की अभिलाषा इष्ट ही है। भगवान् से अतिरिक्त स्थल में यदि अभिलाषा हो तो उनको क्षति प्राप्त हो सकती है। परन्तु यहां तो परस्पर अभिलाषा होने से अन्योन्य मनोरथ पूरण करने के लिये अभिलाषा है न कि किसी वस्तु की अपेक्षा से। अतः वह अभिलाषा रस पूरण करने के लिये ही है, ऐसा सिद्ध होता है। इस प्रकार होने से भागवान् में पूर्णत्व के सम्बन्ध में एक भी शङ्का स्थित नहीं हो सकती।

"जो जिस प्रकार मेरे शरण आते हैं उनको उसी प्रकार मैं भ(१)जता हूं।" इस भागद्वाक्य से पूर्वोक्त सब निर्दोष है।

भगवान् के हृदय में भक्त स्थित हैं, इस विषय में भक्त कवि जयदेव की उक्ति भी प्रमाणभूत है। 'गीतगोविन्द' जो कि शृङ्गाररस का वर्णन करनेवाला श्रेष्ठ ग्रन्थ है, उसमें "राधा को हृदय में धारण कर व्रजसुन्दरी का त्याग किया" ऐसा कहा है। इससे भी सिद्ध होता है कि भक्त भगवान् के हृदय में स्थित हैं।

निजाचार्यानुकम्पातः संशयोऽयं निराकृतः।
हरिदासेन तुष्यन्तु तेन ते स्वामिनो मम ॥

इति श्री वल्लभाचार्यान्वयगोस्वामी श्री मद्धरिरायजिद्विरचितो ब्रह्मवादः समाप्तिमसेधत्।

---

(१) ये यथा मां प्रपद्यन्ते तांस्तथैव भजाम्यहम्।

श्रीकृष्णाय नमः ।

## श्रीव्रजराजविरचित

# ब्रह्मवाद ।

विशेषैः प्राकृतैः शून्यमप्राकृतविशेषवत् ।
अशेषोपनिषद्वेद्यं ब्रह्मरूपं वयं स्तुमः ॥

"प्राकृत-धर्मरहित, अप्राकृत (अलौकिक) धर्मवान् तथा सर्वोपनिषद् प्रतिपाद्य श्रेष्ठ ब्रह्म की हम स्तुति करते हैं।"

इस श्लोक में प्राकृत धर्म ब्रह्म में नहीं है, ऐसा कहा गया है; परन्तु वह ठीक नहीं है। क्योंकि "(१)यह सब ब्रह्म ही है, उसी से सब संसार उत्पन्न होता है, उसी में विलीन होता है और उसी के आधार पर चलता है" "(२)मैं बहुत हो जाऊं" "(३)वह इतना था" "(४)मैं सब सृष्टि को उत्पन्न करनेवाला तथा नष्ट करनेवाला हूँ" "(५)शास्त्र के कथनानुसार आकाश का जन्म जिससे होता है" इत्यादि श्रुति-स्मृति सूत्रों से सब जगत जब ब्रह्मरूप ही सिद्ध होता है तब तदन्तर्गत धर्मों का मायिकत्व कैसे सिद्ध हो सकता है? और उन धर्मों का निषेध कैसे कर सकते हैं?

### धर्मों का प्राकृतत्व ।

इस पूर्व पक्ष का उत्तर इस प्रकार है:—"(६)वह अकेला रममाण नहीं होता" "(७)उसने दूसरे की इच्छा की" "(८)मैं बहुत हो जाऊं" इत्यादि श्रुति वाक्यों के साथ एक वाक्यता करने पर रमणार्थ ही ब्रह्म ने नाम-रूपवैचित्र्य से अपने को प्रकट करने की इच्छा की ऐसा अर्थ निकलता है। इसमें नामरूपों का वैचित्र्य उच्च नीच भाव से ही हो सकता है। और वह उच्च नीच भाव भी अंशों के कम अधिक होने से उपपन्न होगा। अतः सत् चित् आनन्द रूप तीन अंशों का क्रम से तिरोभाव करके ब्रह्म ही जड, जीव और अन्तर्यामी रूप में प्रादुर्भूत हुवा है, ऐसा "जैसे अत्यन्त प्रदीप्त अग्नि से विस्फुलिंग उत्पन्न होते हैं" इस मुण्डकश्रुत्यन्तर्गत वाक्य से सिद्ध होता है। वर्तमान वस्तु का अनुभव योग्य होना आविर्भाव कहा जाता है। तथा अनुभ-

---

(१) सर्वं खल्विदं ब्रह्म तज्जलानिति। (२) अहं बहुस्याम्। (३) सदैतावानास।
(४) अहं सर्वस्य जगतः प्रभवः प्रलयस्तथा। (५) जन्माद्यस्य यतः शास्त्रयोनित्वात्।
(६) स एकाकी न रमते। (७) स द्वितीयमैच्छत्। (८) अहं बहुस्याम्।

वायोग्यत्व होना तिरोभाव है। इस लक्षण में अनुभव शब्द से जीवनिष्ठ या जीवान्तर्यामिसाधारण अनुभव लेना चाहिये। ब्रह्म के तीन अंशों में से अनंदांश और चिदंश तिरोहित या अप्रकट होने से जड़ का स्वरूप सिद्ध होता है। आनंदांश तिरोहित होने से वह जीव कहा जाता है। जीव का प्रतिविम्बत्व भी इसी प्रकार से समझना चाहिये। आनन्दांशका आविर्भाव होने से ब्रह्मत्व सिद्ध होता है। यही विषय श्रीमदाचार्यचरणों ने "(१)जीव का आभासत्व और प्रतिबिंबत्व इस प्रकार का है" इत्यादि वाक्यों से तत्वदीपनिवन्ध में लिखा है। सत्, चित्, आनन्द रूप तीनों अंश प्रकट हो जाने से अन्तर्यामित्व सिद्ध होगा। भगशब्दवाच्य ऐश्वर्य, वीर्य, यश, श्री, ज्ञान, वैराग्य इन छ गुणों का जीव में लोप अविद्याके सम्बन्ध से हुआ है। उसी से वन्ध-मरण देशादिराग और भ्रम उत्पन्न होते हैं। "(२)उसी को ( जीव को ) अविद्या के कारण बन्ध प्राप्त होता है" इस वाक्य से जीव को ही बन्धन प्राप्ति कही गयी है। जीवेतरों का बन्धन इस वाक्य से प्रतिपादित नहीं किया जा सकता। क्योंकि कुछ प्रयोजन नहीं है। "(३)ईश्वरेच्छा से ही जीव में भगवद्धर्मों का तिरोभाव और आविर्भाव होता है" इस व्यासकृत सूत्र से भी यही सिद्ध होगा। यह तो हुई जीव की वात। जड़ का तो कहना ही क्या? उसमें ऐश्वर्यादि भगवद्धर्म कभी नहीं रह सकते। क्यों कि चेतन में ही उन धर्मों का सम्भव है। जीव को जडरूप तथा जीवरूप ब्रह्म में यह ब्रह्म नहीं है ऐसा भ्रम अविद्या सम्वन्ध से ही होता है। यही भ्रम स्वरूपाज्ञान—अपने खास स्वरूप का अज्ञान—कहा जाता है। क्योंकि इसी कारण से सत्यत्वादि अनेक अलौकिक धर्मों में असत्यत्व तथा विकारित्वादि लौकिक धर्मों का भ्रम होता है। एवं च सत्यविद्या सम्बन्ध से जिन लौकिक धर्मों का ज्ञान होता है ऐसे जड और जीव के जितने धर्म है सबकी प्राकृत–धर्म संज्ञा है, और जब ऐसे प्राकृतधर्म ब्रह्म में नहीं पाये जाते तव "प्राकृतधर्म रहित ब्रह्म है" ऐसा जो आरम्भ में विधान किया गया सो बिलकुल ठीक है। प्रकृति सम्बन्ध सहकृत इन्द्रियों से जिसका ज्ञान होता है वह प्राकृत ऐसी प्राकृत शब्द की व्याख्या जाननी चाहिये।

## निषेधक श्रुतियों का तात्पर्य।

निषेधक श्रुतियों का भी यही अभिप्राय है। यह निषेध, दुर्बल

(१) आभासप्रतिबिंबत्वमेवं तस्य। (२) बंधोस्याविद्यया।
(३) पराभिध्यानात्तु तिरोहितं ततोह्यस्य बंधविपर्ययौ।

प्रमाण बोधित पदार्थों का प्रबल प्रमाण से किया हुआ समझना चाहिये (१) न कि मीमांसा दर्शनान्तर्गत दशमाध्याय में लिखा हुआ प्रासबाध। निषेध श्रुतियां भी इसी दृष्टि से ब्रह्म में प्राकृत धर्मों का निषेध करतीं हैं

## ब्रह्म में अलौकिक धर्मों का अस्तित्व ।

अभी तक जो विवेचन हुआ है उससे कोई यह न समझे की जब धर्म प्राकृत ही होते हैं और जब वे ब्रह्म में नहीं रह सकते तब ब्रह्म में कोई धर्म का अस्तित्व नहीं इसी लिये अप्राकृत धर्मवान् ऐसा विशेषण ब्रह्म में दिया गया है। अप्राकृत शब्द का अर्थ है प्राकृत से भिन्न। अर्थात् जिनका ज्ञान प्रकृति सम्बन्ध युक्त इन्द्रियों से नहीं होता वे ही अप्राकृत धर्म कहलाते हैं। ऐसे अप्राकृत धर्म ब्रह्म में जरूर रहते हैं। इसमें प्रमाण श्रुतियां हैं जो की इस ग्रन्थ के आरम्भ में ही दी गयीं हैं।

श्रुति मायिक धर्मों का विधान नहीं करतीं पूर्वोक्त श्रुतियों में जिन धर्मों का वर्णन है वे मायिक हैं इसमें कोई प्रमाण नहीं मिल सकता। अतः ब्रह्म में अप्राकृत धर्मों का अस्तित्व सिद्ध है। यद्यपि निषेध श्रुति ब्रह्म में धर्मों का निषेध करतीं है तथापि उससे यह नहीं समझना चाहिये की उन श्रुतियों ने ब्रह्म में सब धर्मों का निषेध किया है किन्तु केवल प्राकृत धर्मों का ही। ऐसा नहीं मानेंगे तो "(२)हाथ और पांव के बिना ही वह ब्रह्म जाता है और ग्रहण करता है" तथा "(३)उसकी शक्ति सर्व श्रेष्ठ है" इत्यादि श्रुति वाक्यों में जो गमनादि क्रिया तथा ज्ञान आदि गुणों का विधान किया गया है वह बिलकुल व्यर्थ होगा।

## धर्म उपासनार्थ नहीं कहे गये हैं ।

अन्तःकरण उपासना से शुद्ध हो जाता है, एवं च इस उपासना के सिद्ध्यर्थ ही धर्मों का निरूपण किया गया है, अतः वे व्यर्थ नहीं हो सकते ऐसा भी कहना गलत है। क्योंकि पांव आदि से रहित निर्विशेष ब्रह्म का ध्यान करना असम्भव है। उपासना के लिये अलौकिक धर्मों का यहां विधान है ऐसा भी नहीं कह सकते। क्योंकि वे सब धर्म लोक में प्रसिद्ध होने के कारण लौकिक ही हैं। पादादि के बिना गमनक्रिया अलौकिक ही होगी। एवं च स्वरूप के ज्ञानार्थ धर्मराहित्य का विधान तथा उपासना के लिये धर्म विधान इस तरह से दो विधेय होने से

---

(१) इसका विशेष विवरण पूर्वमीमांसाके तीसरे अध्याय तीसरे पाद मे किया गया है।

(२) अपाणिपादो जवनो गृहीता।

(३) परास्य शक्तिः।

वाक्य भेद होगा। इसके सिवाय, ब्रह्म में लौकिक धर्मों का अस्तित्व भ्रम से मान कर यदि उपासना की जाय तो वह अशुद्ध उपासना किस काम की ? "(१)दूसरे स्वभाव के आत्मा को विपरीत कहनेवाला पापी है" इत्यादि वाक्यों में भी इसी कारण से निन्दा की गयी है।

ब्रह्म में यद्यपि धर्म नहीं हैं, तथापि शाखाचन्द्रन्याय से उसका वैशिष्ट्य मानने में क्या आपत्ति है ? ऐसा पूछना भी व्यर्थ है। क्योंकि आप जिस दृष्टान्त को लेते हैं वह बिलकुल असम्भव है। शाखा अर्थात् डाली जिस तरह प्रत्यक्ष है उस तरह ब्रह्म प्रत्यक्ष कहां है? जिसमें कि, चन्द्र के मुताबिक धर्मों का आरोप करेंगे ? हाथ पांव के सिवाय लेना देना वगैरहः ब्रह्मनिष्ठ धर्म प्रत्यक्ष नहीं है। एवं च जब ब्रह्म और धर्म दोनों अप्रत्यक्ष ठहर गये तब वहां प्रत्यक्षस्थलीय शाखाचन्द्रन्याय लगाना बिलकुल गलत है। आकाश का दृष्टान्त लेकर ब्रह्म में धर्म सिद्ध करना भी इसी कारण से ठीक नहीं है।

ब्रह्म में किसी धर्म का आरोप नहीं हो सकता। वास्तव में किसी धर्म का ब्रह्म में आरोप तब कर सकते हैं जब की वह इतरत्र प्रसिद्ध हो। कारण दूसरी जगह रहनेवाले धर्म की दूसरी जगह स्थापन करने को ही आरोप कहते हैं। अर्थात् पाणिपाद रहित गमनादि क्रिया जब लोक में में प्रसिद्ध ही नहीं तब उसका आरोप हो ही नहीं सकता। इसी कारण से निषेध श्रुतियां अलौकिक धर्मों का भी निषेध नहीं कर सकतीं। पहिले यदि उन धर्मों को जान लेंगे तब निषेध हो सकता है। परन्तु अलौकिक अर्थात् लोक में अज्ञात धर्मों का निषेध कैसे होगा ? हमारी इन्द्रियों से यद्यपि उन धर्मों का ज्ञान नहीं होता तथापि श्रुति की दृष्टि से होगा ऐसा भी नहीं मान सकते। क्योंकि यदि ऐसा मानेंगे तो संसार में (२)तीन प्रकार के रूप हो जायंगे. और "(३)ब्रह्म के मूर्त तथा अमूर्त दो ही रूप है" इत्यादि श्रुतियों के साथ विरोध हो जायगा। इस श्रुति में जिन का ज्ञान होता है उसी का अनुवाद नहीं किया गया है। दोनों का प्रत्यक्ष हमको नहीं हो सकता इस बात को साफ करने के वास्ते पहले दो प्रश्नों का विचार करना होगा वे ये हैं—क्या श्रुति शुक्ति पर

(१) अन्यथा सन्तमात्मानमन्यथा सम्प्रभाषते स पाप कृत्तमो लोके स्तेन आत्मापहारकः।

(२) जिसका प्रत्यक्ष हमलोगों को होता है वह पहला, जिसका प्रत्यक्ष हमलोगो को नहीं होता है परंतु जो ब्रह्म पर है वह दूसरे प्रकारका और जिसका प्रत्यक्ष श्रुतिको होती है वह तीसरे प्रकार का है।

(३) द्वे वा व ब्रह्मणो रूपे मूर्तञ्चैवामूर्तंचेति।

रजत का भ्रम होता है उसी तरह दोष युक्त दृष्टी से उन धर्मों को देखती है ? या रजत में रजतत्व के समान गुण दृष्टी से ? इसमें प्रथम पक्ष कभी भी नहीं बन सकता । क्यों कि रजत जैसा दूसरे स्थान पर सिद्ध है वैसे ये धर्म इतरत्र नहीं हैं। और भी, श्रुतियों को भ्रम कैसे होगा ? भ्रम अविद्या से होता है । श्रुतियों के साथ अविद्या का सम्बन्ध कहीं भी नहीं कहा है । इस तरह से पहला पक्ष नहीं ले सकते दूसरा पक्ष लेंगे तो उसका निषेध नहीं किया जा सकता क्यों कि सत्य ही देखा गया है। वह सत् और एकरस होने के कारण उसमें अवस्था भेद मान कर भी उपपत्ति नहीं की जा सकती। वह और भी एक दोष ऐसा मानने पर होता है,कि उपासनार्थ ही क्यो न हो झूठे धर्मों का विधान करने से श्रुति प्रतारक अर्थात् दूसरों को फँसानेवाली होगी। उपासना भी ऐसे अलौकिक धर्मो की नहीं हो सकती। ये धर्म अलौकिक होने के कारण खाली कल्पना करना भी असम्भव है। उपासना की अर्थात् ध्यान की बात तो दूर ही है। निराकारोपासना अशक्य है इसी केलिये साकारोपासना का स्वीकार किया, परन्तु ऐसा करने पर भी मूल दोष ज्यों का त्यों ही कायम है । अर्थात् लहसुन खानेका पाप किया तब भी बिमारी छूटी नहीं ऐसी अवस्था हो गई ।

## उपासना क्या चीज है ?

अभी तक जो निरूपण किया गया है उससे यह सिद्ध हुआ कि ब्रह्म मे धर्मों का ध्यान कोई रीति से नहीं किया जा सकता । परन्तु एक रीति से फिर उपासना सिद्ध कर सकते हैं। वह रीति शाब्दबोध की है। नदी के तीर में गव्याएँ है, सौन्दर्य की नदी इत्यादि वाक्यों में जिस तरह से वैशिष्ट्य बोधित किया जाता है इसी तरह से श्रुति बोधित वैशिष्ट्य मान कर उपासना की सिद्धि होगी। एवंच इस चाल से उपासना की सिद्धि होने के कारण आनर्थक्य दोष नहीं है। परन्तु ऐसा कहना भी ठीक नहीं क्योंकि उपासना इस चाल से हो ही नहीं सकती । "धर्म विशिष्ट ब्रह्म की उपासना" इस का अर्थ उसको देखने की इच्छा अथवा उसकी प्राप्ति की इच्छा अथवा उसको जानने की इच्छा ऐसा नहीं किया जा सकता क्योंकि तुम्हारे मत में ( शंकराचार्य के मत में ) ब्रह्म निर्गुण है। ब्रह्म को उद्देश्य करके होम या दान करना ही उपासना है.ऐसा भी नहीं कह सकते। क्योंकि इस तरह का यज्ञ. शास्त्र में नहीं है। ब्रह्म निर्गुण होने के कारण पुष्पादि पदार्थों से उसकी पूजा रूप उपा-

सना भी नहीं हो सकती । मनन ही अगर उपासना हो तब निर्गुण ब्रह्म का भी मनन हो सकता है अतः उपासना के लिये धर्म विधान किया गया है ऐसा नहीं कहना चाहिए।.. निर्गुण का मनन करने के लिये बुद्धिस्थैर्य की आवश्यकता है और बुद्धिस्थैर्य के लिये गुणों की आवश्यकता है। एवं च वैयर्थ नहीं है ऐसा कहना भी ठीक नहीं। क्यों कि श्रुति वाक्यों का अर्थ जान कर भी निर्गुण का मनन हो सकता है। उसके लिये उपासना की तनिक भी जरूरत नहीं है । सांप्रत सन्यासियों की अवस्था देखने पर भी यही सिद्ध होता है । वे उपासना नहीं करते हुए भी केवल श्रुति को पढ़ कर मनन करते हैं।

## ब्रह्म में मायिक धर्म नहीं हैं ।

ब्रह्म में मायिक धर्म होते हैं ऐसा एक मत है परन्तु वह ठीक नहीं। क्योंकि मायिक शब्द का अर्थ है माया से उत्पन्न हुवा । अर्थात् माया जिसका कारण है वह । शास्त्र में तीन प्रकार के कारणों का निरूपण है। एक समवायी अर्थात् जिसके उपर समवाय सम्बन्ध से कार्य उत्पन्न होता है, दूसरा असमवायी कारण और तीसरा निमित्त कारण कहा जाता है। इन तीनो कारणों में से एक भी प्रकार से माया कारण नहीं हो सकती । मायाको यदि समवायिकारण मानेंगे तब वे माया के ही धर्म होंगे। समवायिकारण ब्रह्म के साथ एक कारण में, तथा खास ब्रह्म में न रहने के कारण वह असमवायि कारण रूप भी नहीं है। दण्ड चक्र के माफिक निमित्त कारण यदि माया होतो ब्रह्म में माया सम्बन्ध मानना होगा । और वैसा मानने से निर्विशेष अर्थात् धर्म रहित ब्रह्म की सिद्धि कैसी होगी? माया को धर्म के प्रति निमित्त कारण मानने से दण्डादि का जिस तरह से कुलाल प्रयोजक होता है उसी तरह से माया का प्रयोजकत्व ब्रह्म में मानना होगा। और यह माया सम्बन्ध के पहले से ब्रह्म में होने के कारण मायिक कह कर इस का निषेध भी नहीं कर सकेंगे "ग्रहण निमित्तक स्नान होता है" अर्थात् स्नान का कारण ग्रहण है। प्रस्तुत धर्मों में भी इसी तरह से माया का कारणत्व मानेंगे तब तो और भी अनर्थ होगा। क्यों कि वहां दो प्रश्न अवश्य उपस्थित होंगे—क्या माया नित्य है या अनित्य ? यदि नित्य कहेंगे तो अद्वैत सिद्ध नहीं होगा। क्योंकी दुनिया में दो वस्तुएँ होंगी। यदि अनित्य पक्ष का स्वीकार करेंगे तो जिस काल में माया नहीं है उस काल में ब्रह्म में मायिक गुणों का अभाव मानना होगा।

यहां फिर एक विचार उपस्थित होता हैं । प्रागभाव वस्तु के उत्पन्न होने के पहले जो रहता है वह अनादि और सान्त है । इसी प्रकार माया भी अनादि और सान्त मानेगें । परन्तु ऐसा कहना भी ठीक नहीं । क्यों कि माया अनादि है इसमें कोई प्रमाण नहीं मिल सकता । हम लोग जिस प्रकार उसके आदित्व को नहीं प्रत्यक्ष कर सकते उसी प्रकार अनादित्व भी उसमें नहीं मान सकते । वैसा मान ने से ब्रह्मवत् माया भी नित्य हो जायगी । अर्थात् ब्रह्म सदृशत्व माया में होने कारण "उस ब्रह्म के सदृश कोई नहीं" इत्यादि श्रुतियों के साथ विरोध होगा । प्रागभाव का दृष्टान्त देना ठीक नहीं क्यों की माया भावरूप है । और भाव में तो अनादित्व होने से अनन्तत्व ही रहेगा । सान्तत्व कभी नहीं रह सकता । जन्य अर्थात् उत्पन्न होने वाले भाव का ही नाश होता है । ऐसा नियम नहीं मान कर यदि माया की उत्पत्ति नहीं मानते हुए भी नाश मानेंगे तब ब्रह्म का भी नाश मानने की आपत्ति हो जायगी क्यों की अब किस का नाश है और किस का नहीं इस में कुछ विशेष कारण बता नहीं सकते । असली बात यह है कि दृष्टान्त ही प्रथमतः असिद्ध है ।

प्रागभाव जैसा कि नैयायिक मानते है सिद्ध ही नहीं । इस कपाल में घट उत्पन्न होगा इस प्रतीति को देखकर वे प्रागभाव की सिद्धि करते हैं । परन्तु यह प्रतीति प्रागभाव साधक नहीं हो सकती । परन्तु सत्ता अग्रिम काल में होगी यही उस का अर्थ है । इस कपाल में अभी घट नही है इस प्रतीति से भी प्रागभाव नहीं सिद्ध हो सकता । यद्यपि इस प्रतीति का अर्थ घटात्यन्ताभाव या घटध्वंस नहीं है, तथापि तिरोभाव अर्थ मान सकते हैं । तिरोभाव प्रागभाव स्वरूप नहीं है क्योंकि ध्वंस में भी तिरोभाव की प्रतीति उत्पन्न होती है । एवं च तिरोभाव से ही गतार्थता हो गई तो फिर प्रागभाव मानने की आवश्यकता क्या है ? विद्यमान वस्तु का प्रत्यक्ष न होना ही तिरोभाव है । और यह ईश्वरेच्छा से होता है । ईश्वरेच्छा नित्य होने से यह तिरोभाव भी नित्य नहीं हो सकता । क्यों की नित्य प्रलय और उत्पत्ति मानने की आपत्ति होगी । दुनिया में प्रलय और उत्पत्ति चलती ही है ऐसा देखकर इष्टापत्ति नहीं कर सकते । क्योंकि एक ही वस्तु का प्रलय और उत्पत्ति सदा होने की आपत्ति देते हैं । अथवा अभी घट नहीं है इस प्रतीति का अर्थ अत्यन्ताभावही समझिये । अत्यन्ताभाव नित्य है, अतः अभी ऐसा प्रयोग अनुपपन्न है, ऐसा भी नहीं

मानना चाहिये । क्योंकि प्रागभाव मानने वाले के मत से भी यह अनुपपत्ति निश्चित है, उस समय प्रागभाव की उत्पत्ति कहां है? अर्थात् दोनों तरफ यह घट समान हैं । यद्यपि घट प्रागभाव नहीं मानने से घटोत्पत्ति होने के बाद भी घट होगा ऐसी प्रतीति क्यों न हो? ऐसी आपत्ति दे सकते हैं परन्तु उसका कारण सहज है, उत्पत्ति के बाद घट होगा ऐसी प्रतीति नहीं हो सकती, क्यों की घटवत्ता बुद्धि उस बुद्धी को रोक देती है। एवं च प्रागभाव न मान कर भी सब उपपन्न हो सकता है। ऐसा करने से लाघव भी होगा। अन्यथा, अतिरिक्त प्रागभाव की कल्पना करने से गौरव दोष होगा।

परन्तु यहां फिर शंका उपस्थित होती है की घटात्यन्ताभाव ही यदि प्रागभाव रूप माना जाय तो अत्यन्ताभाव नित्य होने के कारण घट की उत्पत्ति ही न होगी । यद्यपि एतद्घटाभाव वहां नहीं है तथापि दूसरे घटका अत्यन्ताभाव रहने में क्या बाधक है? गौरव दोष दिया था, परन्तु आवश्यक स्थल में वह दोष नहीं गिना जाता। घटबुद्धि प्रतिबन्धक है ऐसा कहना भी ठीक नहीं। क्यों की यहां बुद्धिका अर्थात् प्रतीति का विचार नहीं किन्तु उत्पत्तिका भी विचार है। एवंच नित्य प्रतिबन्धक ही है अतः घटवत्ता बुद्धि कभी होगी ही नहीं। ऐसा न मानेंगे तो वायु में रूप की उत्पत्ती माननी पड़ेगी। तात्पर्य यह कि प्रागभाव अलग मानना चाहिए, परन्तु यह नैयायिकों का कहना ठीक नहीं है। घटत्व रूपसे उस घटपर अगर अत्यन्ताभाव नहीं है तो फिर अत्यन्ताभाव त्रैकालिक क्यों कर होगा?

भूतल में जब घट नहीं रहता तब घटाभाव बुद्धि होती है फिर वहां घट लाने से घटवत्ता बुद्धि होती है, यह देख कर मानना होगा कि (बुद्धि का प्रतिबध्य प्रतिबन्धक भाव उपपन्न करने के लिये) अत्यन्ताभाव स्वतन्त्र है। परन्तु यहां भी दो प्रश्न उपस्थित होते है। क्या वहां सामानाधिकरण्येन अभाववत्ता बुद्धि मानते हैं या अवच्छेदावच्छेद से? प्रथम पक्ष लेने से यत्किञ्चित् घटवत्ता बुद्धि होने की आपत्ति होगी। द्वितीय पक्ष लेना चाहते है तो फिर सामानाधिकरण्येन अभाव का बखेड़ा ही निकाल दीजिए! व प्रतिबन्ध की उपपत्ति दूसरी तरह से कर सकते हैं। घटरूप से आविर्भावेच्छा होने पर अभाव ग्रहण तिरोहित होता है और सर्व व्यवहार विषय हो जाते हैं। सर्व व्यवहारों के लिये ही वह प्रकट होती है।

प्रागभाव भाव न मानेंगे तो विद्वदाभरण (विद्वन्मण्डन) में अनित्य का

जोलक्षण कहा गया है वह अनुपपन्न होगा ऐसी शंका न करनी चाहिए। क्योंकी वहां दूसरों का मत अभ्युपगम किया गया है न कि खास अपना मत ग्रन्थ कार ने वहां बताया है। वास्तविक बात यह है कि अभाव का प्रतियोगि होना ही अनित्य का लक्षण ग्रन्थकार के सम्मत है। ऐसा लक्षण करने पर भी ब्रह्म में उसकी अतिव्याप्ति नहीं हो सकती। क्यों की वे सब कार्य अर्थात् जन्य वस्तुओं के गुण हैं। अस्तु अब फिर मूल विषय के तरफ देखना चाहिये।

ब्रह्मनिष्ठ धर्मोंका मायिकत्व होना असम्भव है यह सिद्ध किया गया। एवंच अलौकिक धर्मवान् ब्रह्म—जैसा कि पहले ही कहा गया है—सिद्ध हुआ। इसी को सिद्ध करने के लिए दूसरा विशेषण मूल में दिया है वह है 'अशेषोपनिषद्वेद्यम्' जिन में विशेष नहीं इत्यादि विग्रह करके कर्मधारय और तत्पुरुष समास करने से यह समास सिद्ध होता है। सर्व उपनिषदों में प्रतिपाद्य ब्रह्म ही है यह मतलब निकला। 'उप निषदों में प्राकृत धर्मों का विवेचन मानने से ब्रह्म तद्विशिष्ट मानना होगा। परन्तु प्राकृत धर्म ब्रह्म में है ही नहीं अतः तत्प्रतिपादक सर्व वाक्यों को ब्रह्म परत्व नहीं मान सकते। एवंच '(१)सर्व वेद जिसका वर्णन करते है' यह श्रुति वाक्य निरर्थक होगा क्यों की सब उपनिदें कहां ब्रह्म का वर्णन करती हैं? एवंच यह दोष हटाने के लिए ब्रह्ममें अलौकिक धर्मों का अस्तित्व मानना चाहिए।

अतात्विक भेद ब्रह्म में मानकर भी पूर्वोक्त दोषों का निवारण नहीं कर सकते। क्यों की अतात्विक शब्दका अर्थ है सोपाधिक अर्थात् उपाधि सहित, और वह उपाधि माया है। अब देखिये इस माया का सम्बन्ध ब्रह्मके साथ कैसे हो सकता है? यदि सर्वतः ब्रह्मको आवृत् करके मयाका सम्बन्ध है तो यह हो नहीं सकता, ब्रह्म किसी से आवृत नहीं हो सकता। ब्रह्म का एक देश मायावृत है यह भी कहना ठीक नहीं। क्यों की परिच्छिन्न वस्तु में ऐसा रहता है, ब्रह्मतो परिच्छिन्न नहीं है, अतः ऐसे व्यापक ब्रह्म का एक देश कैसा होगा। "(२)यह असङ्ग है" इस श्रुति के साथ विरोध भी है।

यहां फिर भी कोई आक्षेप कर सकता है कि ब्रह्म सर्वव्यापि हुआ तो क्या हरज है? आकाश के समान वह भी सावच्छिन्न होगा। अर्थात् सर्वत्र एक ही आकाश होते हुए भी घटान्तर्गत आकाश घटावच्छिन्न होता है उसी तरह ब्रह्म व्यापक होने पर भी

(१) सर्वे वेदा यत्पदमामनन्ति। (२) असङ्गो ह्ययम्।

मायावच्छिन्न हो सकता है। परन्तु यह दृष्टान्त ही पहले ठीक नहीं है। दृष्टान्त सदृश वस्तु का होना चाहिये। ब्रह्म का आकाश के साथ सादृश्य नहीं है। आकाश कार्य होने के कारण सांश है सांश होने पर भी वायु की तरह अग्राह्य है अतः उसका प्रत्यक्ष नहीं होता। वायु प्रत्यक्ष है ऐसा कहेंगे तो फिर द्व्यणुक ने क्या अपराध किया है ? उसका भी प्रत्यक्ष मानो। महत्व न होने के कारण द्व्यणुक को आपत्ति का कारण कहेंगे तो स्पर्श न होने के कारण यहां भी वारण कर सकते हैं। सांश होने के कारण उसका नाश होगा ऐसा आक्षेप करेंगे तो कोई हरज नहीं, क्योंकी हम भी यही मानते है। आकाश हमारे मत से अनित्य ही है।

अकाश का दृष्टान्त देने पर भी ब्रह्म में अवच्छिन्नत्व सिद्ध नहीं होगा। अवच्छेदक उसे कहते है जो विभाग करता है। जैसा घटत्व घट को पट से विभिन्न कर देता है। आकाश में भी इसी तरह से घट अपने परिमाणानुसार भाग के अलग कर देता है अतः घटावच्छिन्न आकाश यह प्रयोग हो सकता है, परन्तु ब्रह्म में इस तरह का अवच्छिन्नत्व न होने के कारण ब्रह्म मायावच्छिन्न कैसे हो सकता है।

ब्रह्म मायावच्छिन्न तभी होगा जब ब्रह्मके साथ माया का कोई सम्बन्ध हो। परन्तु संयोग रूपी सम्बन्ध नहीं हो सकता; क्यों को नित्य वस्तुओं का संयोग नहीं होता। और उस में संयोग का लक्षण भी नहीं जासकता। समवाय भी नहीं मान सकते, अयुत सिद्धों का समवाय सम्बन्ध माना जाता है, वैसा यहां नहीं है। ब्रह्म और मयाके बीच में विशेष्यविशेषणभाव भी नही है। अतः स्वरूपसम्बन्ध भी नहीं होगा। विशेष्यविशेषणभाव सम्बन्ध मानेंगे तो ब्रह्म में धर्म मानने की आपत्ति होगी। आर्थात् ब्रह्म सधर्म होगा। ब्रह्म में कर्तृत्व जिस तरह से मायिक है उसी तरह से विशेष्यत्व भी मायिक मानेंगे ऐसा कहना भी ठीक नहीं। क्यों की मायिक शब्द के दो अर्थ हैं एक है माया-जन्यत्व ( अर्थात् माया से पैदा हुआ ) और दूसरा है माया सम्बन्ध होने पर दृश्य होने वाला इन में पहला अर्थ मानेंगे तो ब्रह्म सधर्मक होगा "एकरस ब्रह्म है" इत्यादि श्रुतिओं के साथ विरोध पड़ेगा। दूसरा अर्थ लेंगे तो ब्रह्मको निःसंग कहनेवाली श्रुतिओं के साथ विरोध होगा।

ब्रह्म में माया सम्बन्ध नहीं है किन्तु जीव में ही है। और जीव निष्ठ माया से ही ब्रह्म में विचित्र धर्म भासमान होते हैं। अर्थात् शङ्खादिओं में रक्तिमा न रहते हुए भी लालचश्मे वालों को वह लाल सा

प्रतीत होता है उसी तरह से ब्रह्म में जीव को धर्मों का आभास होता है। एवंच "ब्रह्म धर्म शून्य ही है" इत्यादि पूर्वपक्ष भी दोषग्रस्त है। जीव जब ब्रह्म रूप है तब माया सम्बन्ध उस में भी नहीं हो सकता। तात्पर्य माया सम्बन्ध न रहने के कारण ब्रह्म में मायिक धर्म नहीं रहते हैं किन्तु अलौकि धर्म ही उस में हैं।

ऐसे ब्रह्म का महत्त्व वर्णन करने के लिये आरम्भ में 'परं ब्रह्म' अर्थात् 'श्रेष्ठ ब्रह्म' ऐसा कहा है। खाली 'पर' कहने से ब्रह्मका बोध नहीं होगा '(१)इन्द्रियों को पर कहा है' इत्यादि श्रुतियों में इन्द्रियों को भी पर अर्थात् श्रेष्ठ कहा है अतः 'ब्रह्म' पद भी 'पर' पदके आगे जोड़ दिया है। अर्थात् सर्व श्रेष्ठ ब्रह्म यह अर्थ निष्पन्न हुआ। खाली ब्रह्म कहने से परत्व लाभ नहीं होगा क्योंकी ज्ञेय ब्रह्म में भी उसका सम्भव है। '(२ महत् से श्रेष्ठ अव्यक्त है, अव्यक्त से श्रेष्ठ पुरुष है, (परन्तु) पुरुष से कोई श्रेष्ठ नहीं"। इस श्रुति में तथा '(३)इन्द्रियां पर हैं' इस श्रुति में भी अक्षर ब्रह्म का ही वर्णन है। अतः अक्षर ब्रह्म 'पर' है इस में प्रमाण भी मिल गया अक्षर ब्रह्म में प्रमाण श्रुति ही है। 'क्षर और अक्षर ऐसे लोक में दो तरह के पुरुष है' इस श्रुति में अक्षर ब्रह्म ही पुरुष शब्द से बोधित होता है। 'उत्तम पुरुष अन्य है जो परमात्मा कहलाता है' इस में 'परमात्मा' शब्दसे अक्षर ब्रह्मसे भिन्न पर ब्रह्म का अस्तित्त्व वर्णन किया गया है। तात्पर्य यह है कि 'सत्यं, ज्ञानवान् तथा अनन्त ब्रह्म है, श्रुति में प्रतिपादित जो श्रेष्ठ ब्रह्म वह मनोरथों की पूर्ति करते हुए तुमको आनन्दित करें यह आशीर्वचन बोधित किया गया है।

इति श्रीगोस्वामिश्रीरघुनाथात्मजव्रजनाथविरचितो ब्रह्मवादः सम्पूर्णः।

---

(१) 'इन्द्रियाणि पराण्याहुः'।

(२) महतः परमव्यक्तमव्यक्तात्पुरुषः परः पुरुषान्नपरङ्किञ्चित्।

(३) इन्द्रियाणि पराण्याहुः।

# परिशिष्टम् ।

## ( क )

# ब्रह्मवाददीपिका ।



"या निशा सर्वभूतानां तस्यां जागर्त्ति संयमी । यस्यां जाग्रति भूतानि सा निशा पश्यतो मुने"रिति वाक्यात् ब्रह्मस्वरूपं ब्रह्मविदां विषयः, अस्मदादीनां तु अविषयः, ब्रह्मभिन्नं च अस्मदादीनां विषयः, ब्रह्मविदामविषयः । जगतस्तु ब्रह्मविदां अस्मदादीनां च ज्ञानविषयत्वादभेदो भेदश्च न वक्तुं शक्यः । तत्रोच्यते—नहि ब्रह्मस्वरूपं वेदादतिरिक्तेन प्रमाणेन ज्ञातुं शक्यते । वेदस्तु ब्रह्मस्वरूपं निरूपयन्नभेद एव निरूपयति, अतो धर्मिग्राहकप्रमाणसिद्धत्वादभेदस्याऽस्मज्ज्ञानं भ्रान्तं यतोऽस्मदादयो मायावृता मायावृतं च विलोकयन्ति । तथाहि—भगवान् सर्वगुणसम्पूर्णोऽनन्तशक्तिः स्वस्य विचित्ररमणेच्छया विचित्रजडजीवान्तर्याम्यात्मकं जगत् स्वस्वरूपादेव सृष्टवान् । तत्र जीवानामेव मायया मोहः, नान्ययोः । जडे ज्ञानतिरोधानात्, अन्तर्यामिणो जीवनियामकत्वात् । माया हि भगवच्छक्तिः । सा द्विधा । एका आवरणरूपा, द्वितीया विक्षेपरूपा । तत्र आवरणरूपा तु सर्वं जगत् आवृत्य जीवस्य स्वस्वरूपविस्मारिका जाता । द्वितीया तु जीवमावृत्यान्यथाज्ञापिकाऽभूत् । अतोऽस्मदादयो ब्रह्मस्वरूपमपि जगत् ब्रह्म भिन्नत्वेन जगत्वेन च पश्यन्ति । ब्रह्मविदस्तु जगत् ब्रह्मत्वेनैव पश्यन्ति, न भिन्नत्वेन । अस्मदादीनां माया मोहात् । ब्रह्मविदां च मोहस्य निवृत्तत्वात् । ननु जगतो ब्रह्मत्वं श्रुतिर्वदति । सर्वे जनास्तु जगत् ब्रह्मभिन्नत्वेन जगत्वेनैव पश्यन्ति । अतः सार्वजनीनप्रतीतिविषयत्वात् कथं जगज्ज्ञानभ्रान्तं भवेत् । प्रत्यक्षापेक्षया शब्दस्य जघन्यत्वात् । तत्रोच्यते । नहि मायादोषदुष्टेन्द्रियजीवप्रत्यक्षविरोधमात्रेण सर्वप्रमाणमूर्द्धन्यरूपाऽप्रमाण्यशङ्काकलङ्करहिताश्रुतिरन्यथयितुं शक्या । यतः श्रुत्युक्तसाधनैः मायानिवृत्तौ ब्रह्मबोधने सति तस्यैव तज्ज्ञानबाधदर्शनात् । यथा शंखः पांडुरः इति वाक्यं पित्तादिदोषदुष्टचक्षुषा शंखः पीतत्वेन पश्यतो पि प्रत्यक्षेणान्यथयितुं शक्यते । तस्यैव तद्दोषनिवृत्तौ सति शंखे पांडुरत्वादर्शनात् । तद्वदेव माया दोष दुष्टे-

न्द्रियैर्विषयीकृतमेव जगद्रूपमवास्तवमित्युच्यते । नतद्वस्तुतया पश्येत् । दृश्यमानं विनश्यति इति इदमेव वाचारम्भत्वं । "वाचारंभणं विकारो नामधेयं मृत्तिकेत्येवसत्यम्" इति विकारित्वमपीदमेव । "त्वग्युद्धवाश्रयति यत्त्रिविधो विकारो मायान्तरे"ति । न च मायादोषदुष्टेन्द्रियैर्विषयीकृतस्य जगद्रूपस्यानृतत्वेन तद् षरहितेन्द्रियैर्विषयीकृतस्य ब्रह्मरूपस्य च सत्यत्वेनपदार्थद्वयसद्भावान्नाऽभेदसिद्धिरिति वाच्यम् । "सत्वलिति"श्रुतौ सर्वपदस्याऽसंकुचितवृत्तित्वेनानृतस्यापि ब्रह्मत्वनिश्चयात् । अत एव ब्रह्मविज्ञाने सति सर्वत्र ब्रह्मेति स्फुर्निर्ज्ञानिनां । किंच ब्रह्मविज्ञानं यावन्नास्तितावदेव जगदनृतं विनाशोत्पत्यो दर्शनात् । ब्रह्म तु सत्यं विनाशोत्पत्योरश्रवणात् । इति लोकोक्तिः । ब्रह्म बोधेसतिनाशोत्पत्तिप्रतीत्योरभावेन सर्वत्राऽखंड ब्रह्मस्फुरणेन च न किंचिदप्यनृतमस्ति सर्वस्यैव ब्रह्मत्वेन सत्यत्वात् । यच्च देहाद्यपार्थमसदंत्यमभिज्ञमात्रमित्यादि श्रीभागवातादिषु देहादीनामनृतत्वनिरूपणन्तदपि यावद्देहादिषुकार्यत्वेन ज्ञानन्तावदेव । यदा तु कार्यताज्ञाननिवृत्तिस्तदा सर्वं ब्रह्म रूपमेव नानृम् । "अन्यथा सत्यंचानृतं च सत्यमभवत् । यदिदं किंचित्तत्सत्यमित्याचक्षते" इतिश्रुतिर्नसंगच्छेत । ननु मास्तु मायामोहितजीवप्रत्यक्षबलेन जगतो ब्रह्मभेदः साक्षात् पुरुषोत्तमसंबंधीनां लीलोपयोगिनां तु प्रतीतिबलात् भेदेन भवितव्यम् । तेषां मायया मोहाभावेन तज्ज्ञानस्याऽभ्रान्तत्वात् इति चेत् तत्रोच्यते -"रसोवैसः" इति श्रुत्या भगवतो रसरूपत्वं तावन्निश्चितं रसस्तु शृंगार एव अन्येषां रसानां शृंगारमिश्राणामेव रसत्वकथनात् । स च शृङ्गाररसो द्विविधः संयोगविप्रयोगभेदात् । तत्र संयोगे स्वरूपात्मकानां भक्तानां स्वरूपात्मकेषु रसोपयोगिपदार्थेषुतथा तथाज्ञान भगवतैव कार्यते तदैव रससिद्धिर्यतः । एवंसति तज्ज्ञानस्य भगवदैच्छिकत्वाद् भेदबाधः विप्रयोगे तु देहेन्द्रियप्राणान्तःकरणजीवेषु भगवत्प्रवेशेन सर्वं देहादिकमपि विप्रयुक्तानां भक्तानां भगवद्रूपमेव भासते अत एव कस्याश्चित्पूतनायंत्या इत्यादिना निरूपितं भगवल्लीलानुकरणं तेषु संभवति । अतो वियुक्तभक्तप्रतीतिसिद्धत्वादप्यभेद एव सिद्धः । इति न कोपिशंकालेशः । एवं ज्ञानमार्गो भक्तिमार्गश्च नाभेदे शंकासमर्पकः किंतु शंकापनोदक एवेतिप्रकारेणजगद्ब्रह्मणोरभेदवादः सात्विकानां हृदये यदि समागच्छेत् तदैव मतान्तरेषु मायावादप्रभृतिषु आसक्तिस्तदुक्तप्रकारेणाचरणं च तेच्छेत् । ब्रह्मवादस्य हृदयेऽनधिरोहे मतान्तरेष्वासक्तिर्नगच्छति । न हि तरणिकिरणप्रसरणमंतरेण नैशं तमो गच्छति । नकेवलं ब्रह्मवादस्य मतान्तरेष्वनासक्तिमात्रं फलं किन्तु ब्रह्मवादस्य वेदादि-

संदेहनिवारकत्वेन तदुक्तानुवादकत्वात्। भगवतो जीवस्य जगतश्च यथा-स्थितस्वरूपज्ञापकत्वात्। तदुक्तप्रकारेण भगवद्भजनादिकरणे सत्फलसिद्धिः। मतान्तराणांतु बुद्धावतारकार्यसिद्ध्यर्थं प्रकटितशिवादिदेवप्रवर्तितत्वेन वेदादिषु संदेहनिवारणव्याजेन तद्विरुद्धनिरूपकत्वेन सर्व पदार्थानामयथार्थ ज्ञापकत्वात्तदुक्तप्रकारेण कृतेपि भगवद्भजनादौ न सत्फलसिद्धिः। किंतु भगवत्स्वरूपे जीवस्वरूपे च अन्यथाज्ञानादसत्फलसिद्धिरेव। "योऽन्यथासंतमात्मानमन्यथा प्रतिपाद्यते। किन्तेन न कृतं पापं चौरेणात्मापहारिणे"ति वाक्यात्। अतो ब्रह्मवादे अणुमात्र मपि संदेह मा कुर्वन्तु। संदेहस्य असत्फलसाधकत्वात् "संशयात्मा विनश्यतीति" वाक्यात्। किन्तु सर्वदाचित्तैकाग्रता। अलौकिक भगवन्निश्वासरूपवेदेन निरूपित अलौकिकैर्भगवन्मुखारविंदरूपश्रीवल्लभाचार्यैः स्वप्रकटीकृतमलौकिकब्रह्मवादमेव विचारयन्तु तेनैवसर्वसंदेहनिवृत्तिः। एवंभूतं वल्लभाचार्याणांमतं सर्वेभ्यो ऽनुगृहीतेभ्यः कथनीयं सद्भिर्विचारणीयं तेनैव सर्वसंदेहान् निवार्य अनार्यमतानि दूषणीयानि। नतु तेषु मतेषु आसक्तिः कार्या नापि ब्रह्मवादे संदेहः कार्यः। इति ब्रह्मवादस्य दीपिकेयं सम्पूर्णा॥



श्रीकृष्णायनमः ।

# परिशिष्टम् ।

## ( ख )

## अथ स्मर्तव्यालोच्यवचनसङ्ग्रहः ।

श्रीकृष्णाय नमः।

(ग)

## अथ श्रुतिवचनानां सूचीपत्रम्।

(घ)

## अथ उद्धृतवचनसङ्ग्रहः।



( ङ )

## अस्मिन्ग्रन्थे उद्धृतानां श्लोकनाम्

# अकारादिक्रमेण सूचीपत्रम् ।



